• लेखक की अन्य प्रकाशित पुस्तकें •



सप्तम महाविद्या

## श्री धूमावती साधना और सिद्धि





यदि किसी व्यक्ति को विशिष्ट पूजा-अनुष्ठान आदि करने पर भी कोई फल प्राप्त नहीं हो रहा है तो इसका तात्पर्य यह है कि उसकी ग्रहों की मारकेश दशा चल रही है, अपने प्रारब्ध का फल उसे भोगना पड़ रहा है। ऐसी स्थिति में उसे धूमावती महाविद्या का आश्रय लेना चाहिए।

धूमावती की साधना रात्रि-काल में ही की जाती है। इन देवी का स्वरूप बड़ा विचित्र है। इनके शरीर का आकार स्थूल है। केश रूखे-सूखे हैं, वेश मलिन है, दोनों स्तन नीचे की ओर लटके हुए हैं, सूखे हुए हैं, जैसे किसी वृद्धा स्त्री के होते हैं।

वैसे तो साधारणतया सभी प्रकार की मनोकामनाएं लेकर धूमावती की साधना की जाती है, परन्तु दरिद्रता को दूर करने के लिए, कर्ज से छुटकारे के लिए, किसी को कर्ज दिया हो और वह पैसा वापिस न दे रहा हो, कोई आपको अकारण सता रहा हो, आपकी जमीन-मकान पर कब्जा किये बैठा हो, अनाधिकृत रूप से आपका हक मार रहा हो, घर में हमेशा दरिद्रता, बीमारी बनी रहती हो, सब कुछ ठीक होते हुए भी संतान की प्राप्ति न होना आदि - जब ऐसी स्थितियां दिखायी दें तो भगवती धूमावती की उपासना करना अत्यन्त ही हितकारी होता है। किसी के द्वारा कील-बंधन कर दिया गया हो, आपका व्यावसायिक प्रतिष्ठान बांध दिया गया हो, रोजगार, आमदनी बांध दी हो, मित्र से, अधिकारी से, घर के लोगों से विद्वेषण, उच्चाटन करा दिया गया हो, तो उसके लिए इन भगवती की उपासना करनी चाहिए।

ISBN: 978-93-5311-363-6



आस्था प्रकाशन मन्दिर
बागपत • दिल्ली
Mob. : 09410030994, 9540674788
Email : asthaprakashanmandir@gmail.com
www.asthaprakashan.com

सप्तम महाविद्या श्री धूमावती साधना और सिद्धि

योगेश्वरानन्द एवं सुमित गिरधरवाल



सप्तम महाविद्या

# श्री धूमावती साधना और सिद्धि



योगेश्वरानन्द एवं सुमित गिरधरवाल



योगेश्वरानन्द

श्री योगेश्वरानन्द द्वारा लिखित अन्य ग्रन्थ

- श्री बगलामुखी-साधना और सिद्धि
- षोडशी महाविद्या (श्रीयन्त्र-पूजन पद्धति)
- मन्त्र-साधना
- षट्कर्म-विधान
- आगम-रहस्य
- श्री बगलामुखी-तन्त्रम्
- श्री प्रत्यंगिरा साधना रहस्य
- यन्त्र-साधना

आगामी पुस्तकें

- महाविद्या श्रीतारा साधना और सिद्धि
- अघोरी
- श्री बगलामुखी साधना-रहस्य "ब्रह्मास्त्र साधना
- सूर्य आस्था से स्वास्थ्य तक
- मन्त्र-सिद्धि-रहस्य
- श्री धूमावती साधना और सिद्धि

सप्तम् महाविद्या

# श्री धूमावती साधना
# और
# सिद्धि



विवर्ण्णा चञ्चला दुष्टा दीर्घा च मलिनाम्बरा।
विमुक्त-कुन्तला वै सा विधवा विरलद्विजा॥
काकध्वज - रथारूढ़ा विलम्बित - पयोधरा।
शूर्प - हस्तातिरुक्षाक्षा धूतहस्ता वरानना॥
प्रवृद्ध - घोणा तु भृशं कुटिला कुटिलेक्षणा।
क्षुत्पिपासादिर्दता नित्यं भयदा कलहास्पदा॥

सप्तम् महाविद्या

# श्री धूमावती साधना और सिद्धि


लेखक एवं संकलयिता

**योगेश्वरानन्द**

एवं

**सुमित गिरधरवाल**






प्रकाशक

**आस्था प्रकाशन मन्दिर**

दिल्ली • बागपत

9650084977, 8130912375

# मुख्य आकर्षण

- विशिष्ट साधना-काल (विजय-काल)
- विशिष्ट नक्षत्र-वृक्ष
- नक्षत्रानुसार जप एवं फल
- साधना-रहस्य
- श्री धूमावती पूजन-विधान
- श्री धूमावती शाबर मन्त्र
- हवन-विधान
- श्री धूमावती कवचम्
- श्री धूमावती हृदयम्
- श्री धूमावती-स्तोत्रम्
- श्री धूमावती शतनाम स्तोत्रम्
- श्री धूमावती सहस्रनाम स्तोत्रम्
- धूमावती-मन्त्र एवं प्रयोग
- श्री धूमावती सहस्रनामार्चन प्रयोग
- श्री धूमावती आरती




आस्था प्रकाशन मन्दिर
दिल्ली • बागपत

सप्तम् महाविद्या

# श्री धूमावती साधना और सिद्धि

योगेश्वरानन्द एवं सुमित गिरधरवाल

चेतावनी–

श्री वृद्धि और सुख-शान्ति के लिए मन्त्र-तन्त्र-यन्त्र साधनाओं का विशेष महत्व है। परन्तु यदि किसी साधक को प्रस्तुत पुस्तक में दी गयी साधना के प्रयोग में विधिगत, वस्तुगत अशुद्धता अथवा त्रुटि के कारण किसी भी प्रकार की क्लेशजनक हानि होती है, अथवा कोई अनिष्ट होता है, तो इसका उत्तरदायित्व स्वयं उसी का होगा। लेखक, प्रकाशक एवं मुद्रक उसके लिए उत्तरदायी नहीं होंगे। अतः कोई भी प्रयोग योग्य व्यक्ति के संरक्षण में ही करें।



ISBN : 978-93-5311-363-6

अ०वि० मूल्य : 250/- रुपये

प्रथम संस्करण : 2019

शब्द-संयोजक : अतुल ग्राफिक्स, ट्रॉनिका सिटी, गाजियाबाद ( उ०प्र० )

मुद्रक : सागर प्रिंटर्स, दिल्ली

प्रकाशक : आस्था प्रकाशन मन्दिर,
'हेम कुंज' कोर्ट रोड, गली नं० 6, भजन विहार
कॉलोनी, बागपत-250609 ( उ०प्र )
Phone : 9410030994, 9540674788
E-mail : asthaprakashanmandir@gmail.com
Website : www.asthaprakashan.com

# श्री धूमावती साधना और सिद्धि

**प्रकाशक :**

आस्था प्रकाशन मन्दिर

दिल्ली • बागपत

## ॥ मुख्य प्राप्ति स्थान॥

- चौखम्बा पब्लिशिंग हाउस, अन्सारी रोड, दरियागंज, नई दिल्ली, फोन : 011-32996391
- चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दरियागंज, दिल्ली– 9873771577
- कर्मसिंह, अमरसिंह, लोअर बाजार, हरिद्वार, हरिद्वार, फोन : 133-4225619
- डी०पी०बी० पब्लिकेशन्स (देहाती पुस्तक भण्डार), नई सड़क, दिल्ली-6, फोन : 9811648916

## ॥ अन्य प्राप्ति स्थान ॥

- सुषमा साहित्य मन्दिर, जबलपुर, फोन : 0761-2412740, 9827291149
- अखिलेश्वर पुस्तक भण्डार, जोधपुर, फोन : 09829253642
- विशाल बुक एजेन्सी, अहमदाबाद, फोन : 09825854049
- किशोरीलाल मिश्रा पुस्तकालय, बिलासपुर, फोन : 09425530208
- जैन धार्मिक पुस्तक भण्डार, भोपाल, फोन : 09300647449
- प्रकाश बुक डिपो, अमीनाबाद, लखनऊ, फोन : 09452491305
- ईश्वरलाल बुकसेलर, जयपुर, फोन : 0141-2575532

# भगवती धूमावती के विविध मन्त्र

1. **धूं धूमावती स्वाहा।** (सप्ताक्षरी मन्त्र)
2. **धूं धूं धूमावती स्वाहा।** (अष्टाक्षरी मन्त्र)
3. **धूं धूं धूमावती ठः ठः।** (अष्टाक्षरी मन्त्र)
4. **धूं धूं धूं धूमावती स्वाहा।** (नवमाक्षर मन्त्र)
5. **ॐ ह्रीं श्रीं ॐ ऐं क्लीं ह्रीं श्रीं धूमायै स्वाहा।** (त्र्योदशाक्षर मन्त्र)
6. **धूं धूं धुर धुर धूमावती क्रों फट् स्वाहा।** (चतुर्दशाक्षर मन्त्र)
7. **ॐ धूं धूमावती देवदत्तः धावति स्वाहा।** (पंचदशाक्षर मन्त्र)
8. **धूं धूं धूं धुरू धुरू धूमावती क्रों फट् स्वाहा।** (पंचदशाक्षर मन्त्र)
9. **ऐं ह्रीं श्रीं ज्येष्ठालक्ष्मि स्वयंभुवे ह्रीं ज्येष्ठायै नमः।** (सप्तदशाक्षर मन्त्र)
10. **धूं धूमावति विद्महे विवर्णा देवी धीमहि तन्नो घोरे प्रचोदयात्।** (धूमावती गायत्री)
11. **ॐ धूमावत्यै विद्महे संहारिण्यै धीमहि तन्नो धूमा प्रचोदयात्।** (धूमावती गायत्री)

12. **ॐ धूं धूं मृत्युधूमे धूं धूं कालधूमे धूं धूं धूम्रवाराहि हुँ फट् स्वाहा।** (धूम्रवाराही)

13. **ह्रीं स्फुर स्फुर प्रस्फुर प्रस्फुर घोर घोरतर तनुरूप चट चट प्रचट प्रचट कह कह वम वम बन्ध बन्ध घातय घातय हुं फट्।** (अघोर मन्त्र)

14. **ओम नमो आदेश गुरुजी को, धूमावती माई भूक से व्याकुल ग्रहण करो शत्रु मेरे, शिव की माया धूम्र का शरीर हरो कष्ट मेरे, दुहाई महादेव की।** (शाबर मन्त्र)

15. **ॐ काग दत्तो बिकोवा, धड़ित धड़ धड़ात। ध्यायमान भवानी दैत्यनाम, देहनाशन तोड्यान्ति। पिशाचा त्रिहाप त्रिहाप हसंती। खड़त खद खदात। त्रिरोष मम धूमावती। नौ नाथ चौरासी सिद्धों के बीच बैठकर धूमावती मन्त्र स्वाहा:।।** (शाबर मन्त्र)

16. **ॐ पाताल निरंजन निराकार, आकाश मण्डल धुन्धुकार, आकाश दिशा से कौन आई, कौन रथ, कौन असवार? थरै धरत्री थरै आकाश, विधवा रूप लम्बे हाथ। लम्बी नाक कुटिल नेत्र, दुष्टा स्वभाव। डमरू बाजे भद्रकाली, क्लेश कलह कालरात्रि। डंका डंकिनी काल किट किटा हास्य करी। जीव रक्षन्ते, जीव भक्षन्ते। जाया जीया आकाश तेरा होये। धुमावंतीपुरी में वास, ना होती देवी ना देव, तंहा ना होती पूजा ना पाती। तंहा ना होती जात न जाती। तब आये श्री शम्भु यती गुरु गोरक्षनाथ। आप भई अतीत। धूं धूं धूमावती फट् स्वाहा।।** (शाबर मन्त्र)

17. **धूम धूम धूमावती, मसान में रहती, मरघट जगाती, सूप छानती, जोगनियों के संग नाचती, डाकनियों के संग मांस खाती, मेरे बैरी अमुक ( शत्रु का नाम लें ) का भी तु मांस खायै, कलेजा खायै, लहू पिए, प्यास बुझाये, मेरे बैरी को तड़पा तड़पा मारै, ना मारै तो तोहुं को माता पारबती के सिन्दूर की दुहाई। कनीपा औघड़ की आन॥**
(शाबर मन्त्र)



# दो शब्द

दश महाविद्याओं में भगवती धूमावती का सातवां स्थान है। अन्य महाविद्याओं के समान ही ये महाविद्या भी अपने साधक को धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष प्रदान करने वाली हैं। दश महाविद्याओं में इनका सप्तम स्थान होने के कारण इन्हें **'सप्तमी'** भी कहा जाता है। **'ज्येष्ठा'** नाम भी इन्हीं महाविद्या को दिया गया है, क्योंकि इनका नक्षत्र **'ज्येष्ठा नक्षत्र'** है तथा ये **'केतु'** ग्रह की अधिष्ठात्री हैं। इनकी महालक्ष्मी की बड़ी बहन के रूप में मान्यता होने के कारण इन्हें **'ज्येष्ठा लक्ष्मी'** भी कहा जाता है। संसार बंधन से मुक्ति तथा पूर्वजन्मकृत दोषों से मुक्ति-प्राप्ति के लिए ये देवी सर्वोपरि मानी जाती हैं।

इस नश्वर संसार में दुःख के चार देवता हैं– रुद्र, यम, वरुण और निर्ऋति। रुद्र देवता महामारी, अनेकों प्रकार के ज्वर, उन्माद आदि रोगों के उत्पन्न करने वाले हैं। यम देवता मूर्च्छा, मृत्यु तथा अंग-भंग आदि के जनक हैं। गठिया, शूल, लकवा आदि के कारक वरुण देव हैं जबकि कलह, दरिद्रता, शोक आदि की संचालिका निर्ऋति हैं। खंडहर महल, ऊसर भूमि, फटे हुए वस्त्र, अकाल, भूख, प्यास, वैधव्य, कलह, संताप आदि सभी कुछ निर्ऋति के क्रोध से ही उत्पन्न होता है। इन सभी का मूल कारण **'दरिद्रता'** है। यही कारण है कि **'श्रुति'** ने निर्ऋति को **'दरिद्रता'** नाम से पुकारा है। दशों

महाविद्याओं में इन्हें **'दारुण विद्या'** भी कहा गया है। शाप देने और नष्ट करने तथा संहार करने की जितनी भी क्षमताएं हैं वे सब देवी के कारण ही हैं। क्रोधमय ऋषियों जैसे कि दुर्वासा, अंगिरा, परशुराम, भृगु आदि की शक्ति भगवती धूमावती ही हैं। यूं तो यह शक्ति सर्वत्र व्याप्त है लेकिन **'ज्येष्ठा नक्षत्र'** तो इसका मूल है। वहीं से इस **'आसुरी कलहप्रिया'** की उत्पत्ति होती है। यही हमारी साक्षात् **'धूमावती'** हैं। एकान्त खंडहर अथवा श्मशान को इनका निवास स्थान माना जाता है।

भगवती धूमावती से सम्बन्धित उपलब्ध विषय-सामग्री पर यदि दृष्टि डालें तो यह सर्वत्र बिखरी-बिखरी सी है। बहुत ही अल्प मात्रा में इसकी उपलब्धता है। मां धूमावती को चूंकि कलह और निर्धनता की देवी माना जाता है, इसलिए इनके साधक भी बहुत ही अल्प संख्या में हैं। लेकिन भगवती के विषय में उक्त विचार सर्वथा निर्मूल हैं। इनके विषय में पर्याप्त विषय-सामग्री उपलब्ध न होने के कारण साधक भी इनसे पूर्ण परिचित नहीं हैं, जिस कारण जैसा जिसने कह दिया वे लोग उसी पर विश्वास कर लेने के लिए विवश हैं और भगवती की वास्तविकता से पूर्णतः अनभिज्ञ रहते हैं। भगवती धूमावती तो चारों पुरुषार्थों को प्रदान करने वाली तथा अपने साधक की चहुं ओर से सुरक्षा करने वाली हैं। इन्हें **'धूमा'** की उपाधि यूं ही नहीं दी गयी। ये वास्तव में ही अपने साधक के शत्रुओं के निवास स्थान में धुएं उठा देती हैं, उसे इतना अधिक बेकार कर देती हैं कि वह चारों ओर से आश्रयहीन हो जाता है। अपने स्थान से उसे पलायन करना ही पड़ता है अन्यथा की दशा में वह किसी न किसी प्रकार के दुष्प्रभावों से इतना अधिक प्रभावित हो जाता है कि उसकी जीने की

इच्छा भी समाप्त होने लगती है।

दुर्भाग्य, अपमृत्यु, शारीरिक और मानसिक कष्ट को दूर करने, मृत्यु के भय को समाप्त करने, शारीरिक दुर्बलता को दूर करने, क्रोध का शमन करने तथा बीमारियों पर नियन्त्रण करने, आत्मरक्षा शक्ति को बढ़ाने तथा बड़े से बड़े तान्त्रिक प्रभाव को नष्ट करने के लिए इस महाविद्या का प्रयोग किया जाता है। ऋण, रोग, भय, शत्रु-पीड़ा आदि को मिटाने के लिए यह महाशक्ति 'अग्रणी' के रूप में प्रतिष्ठित है। यदि साधक का परिवार अथवा विशिष्ट सम्बन्धी किसी भी प्रकार के श्राप से श्रापित हो और परिवार तथा वंश नष्ट हो रहा हो, किसी भी अनुष्ठान का कोई प्रभाव नहीं हो रहा हो तो मां धूमावती की उपासना अवश्य करनी चाहिए। शत्रु का वैभव नष्ट करने, उसका पूर्ण रूप से पराभव करने के लिए तो यह शक्ति ब्रह्मास्त्र मानी जाती है। ये साधक की कठिन से कठिन समस्या का समाधान करती हैं। क्रोध करने वाले जितने भी ऋषि हुए हैं जैसे कि दुर्वासा, अंगिरा, परशुराम तथा भृगु आदि, इनकी शक्ति मां धूमावती ही मानी जाती हैं। दरिद्रता अर्थात् भिक्षुक-अवस्था हो जाना, ऋण मांगने के लिए विवश हो जाना, धनाभाव तथा घर में भोजन का अकाल हो जाना, घर का खंडहर हो जाना, पैसे-पैसे को विवश हो जाना, खेती की जमीन का बंजर हो जाना आदि ये सब अवस्थाएं दरिद्रता की श्रेणी में ही आती हैं। घर में हर समय किसी न किसी का बीमार रहना, कुआं अथवा जलाशय का सूख जाना, क्लेश तथा अशांति का सदैव बने रहना, ये सब निर्ऋति के कारण ही होता है। विधवापन अथवा परिवार में विधवाओं की संख्या बढ़ जाना, अच्छे-भले व्यवसाय का चलते-चलते चौपट हो जाना अथवा पागल हो जाना– ये सब दरिद्रता की निशानी मानी

जाती हैं। जिसका मूल कारण भी निर्ऋति ही होती है। इन सब कष्टों के निवारण हेतु भगवती धूमावती की साधना ही एकमात्र उपाय होता है। भगवती बगलामुखी और भगवती धूमावती के मन्त्र को एकीकृत अथवा सम्पुटित करके जप करने से बहुत ही विस्फोटक परिणाम शत्रु को झेलना पड़ता है।

हमने इस तथ्य को जाना और भगवती धूमावती पर उपलब्ध विषय-सामग्री का संग्रहण कर उसे एक सूत्र में बांधकर साधकों के समक्ष प्रस्तुत किया। अपने साधनाकाल में होने वाले अनुभवों का समावेश भी हमने इस ग्रंथ में किया है। प्रस्तुत ग्रंथ एवं इसमें उपलब्ध साधना-सामग्री आप सब साधकों को एक अनुभवी मार्गदर्शक एवं योग्य प्रशिक्षक से जोड़ देगा। यह जुड़ाव का सम्बन्ध ही आपकी साधना का मार्ग प्रशस्त करेगा। आपके आंतरिक परिवर्तन, आध्यात्मिक जागरण एवं जीवन में उच्चतर आदर्शों का आरम्भ होने का निश्चय ही यह सुअवसर है। इस ग्रंथ में निहित सभी तकनीकों के आधार प्राचीन वैदिक शास्त्र एवं साधक के निजी अनुभव हैं। इन तकनीकों को शताब्दियों से गुरु द्वारा शिष्य को हस्तान्तरित किया जाता रहा है। आधुनिक युग में यातायात और संचार के साधनों के साथ ही अब ज्ञान का प्रचार-प्रसार करने के लिए मानव वाणी तथा कानों की अपेक्षा कहीं अधिक सक्षम साधन उपलब्ध हैं। अतः हम दैवी-कृपा के इन भावातीत साधनों को उन जिज्ञासुओं, साधकों तथा भक्तों को देना चाहते हैं जो इसके अभिलाषी हैं। इसीलिए इस ग्रंथ का प्रकाशन करने की आवश्यकता प्रतीत हुई है।

प्रस्तुत ग्रंथ गुरु-शिष्य की उस अमूल्य परंपरा को जीवित रखने तथा भगवती धूमावती की साधना-सामग्री को आपके अंतरतम में,

आपके घरों में पहुंचाने का एक प्रयास है। यह ग्रंथ स्वयं में एक पूर्ण कृति है जिसमें भगवती की साधना से सम्बन्धित विषय-सामग्री को संकलित करके एक सूत्र में बांधा गया है और महाविद्या-साधना की परम्परा के अनुसार ही इसका प्रस्तुतीकरण किया गया है। निश्चय ही यह एक सम्पूर्ण पाठ्यक्रम है। इस ग्रन्थ के प्रस्तुतीकरण में यह विशेष ध्यान रखा गया है कि इसमें साधना एवं साधक का संयोजन बना रहे तथा प्रारम्भ से अंत तक एक ऐसी सम्पूर्ण साधना का समन्वय बना रहे जो आपको आंतरिक भावातीत मार्ग पर चलकर सम्पूर्ण सिद्धि की ओर जाने का मार्ग प्रशस्त कर सके।

मुझे आशा ही नहीं अपितु पूर्ण विश्वास है कि भगवती धूमावती की साधना से सम्बन्धित यह ग्रंथ निश्चय ही नवीन उपासकों, परिपक्व साधकों तथा अनुष्ठानकर्ताओं के लिए समान रूप से उपयोगी होगा। इसी आशा और विश्वास के साथ यह ग्रन्थ आपको समर्पित किया जा रहा है। यद्यपि इसके प्रकाशन में अत्यधिक सतर्कता बरती गयी है लेकिन यदि फिर भी कहीं कोई त्रुटि किन्हीं विद्वजन को प्रतीत हो तो कृपया उस सम्बन्ध में मार्ग-दर्शन करने का कष्ट अवश्य करें।

सम्पर्क सूत्र : आपका...
9410030994, 9540674788 **सुमित गिरधरवाल**
Email : sumitgirdharwal@yahoo.com

# अपनी बातें, अपनों से ....

जिनकी अनुकम्पा से ब्रह्मा सृष्टि की संरचना में समर्थ होते हैं, भगवान विष्णु जिनकी कृपा-कटाक्ष से विश्व का पालन करने के योग्य हो पाते हैं और भगवान रुद्र जिनके बल से विश्व का संहार करने में सक्षम होते हैं, उन्हीं सर्वेश्वरी जगन्माता महामाया के दश स्वरूपों में से एक स्वरूप भगवती धूमावती का भी है। यद्यपि भगवान शिव जगत्-कल्याण के अधिष्ठाता हैं लेकिन कल्याण-मूर्ति शिव का कल्याण केवल और केवल शक्ति-सत्ता पर निर्भर है। शिवतत्व निश्चय ही शक्ति-तत्व पर आश्रित है।

हिन्दू-धर्म के अनुसार 'शक्ति' ईश्वरत्व का सर्वोच्च स्वरूप है। यही प्रकृति का व्यक्त अथवा साकार स्वरूप भी है। इसे ही ईश्वर की सर्वव्यापक शक्ति माना जाता है। शक्ति को हम भिन्न-भिन्न रूपों में देखते हैं, भले ही यह भेदभाव की दृष्टि हमारी अल्पज्ञता का प्रतीक हो। अपने भिन्न-भिन्न रूपों में होते हुए भी मूलशक्ति एक ही है, वही सब में है और सभी उसी परम सत्ता में व्याप्त है। ब्रह्म और अब्रह्म भी वही है। **"देव्यथर्वशीर्ष"** में भगवती स्वयं एक स्थान पर कहती हैं– **"अहं ब्रह्मस्वरूपिणी"** तथा **"अहं ब्रह्माब्रह्मणी वेदितव्ये"**। जिस प्रकार विद्युतीय ऊर्जा के विभिन्न रूप हैं प्रत्येक स्थान पर पृथक्-पृथक् कार्य सम्पादित करती है, लेकिन उसका स्वरूप एक ही है, उसकी शक्ति एक ही है। एक ही महाशक्ति भिन्न-भिन्न नामों एवं

रूपों में प्रकट होकर भिन्न-भिन्न कार्यों का सम्पादन करती है। एक ओर वह रचनात्मक कार्य करती है तो दूसरी ओर विध्वंसात्मक कार्यों के द्वारा सृष्टि को व्यवस्थित और नियन्त्रित करती है। एक ओर वह विश्वप्रसूता के रूप में माता कहलाती है तो दूसरी ओर जगत्-रक्षक तथा पालक के रूप में जगत्पिता कहलाती है। एक ओर लक्ष्मीरूप में जगत् को सरस, सुरम्य और सुखपूर्ण बनाती है तो दूसरी ओर अलक्ष्मीरूप में स्वेच्छाचारी, ऐश्वर्योन्मत्त और कुमार्गरत् प्राणियों को भिन्न-भिन्न प्रकार के दण्ड देकर सुमार्ग पर लाती है। वह विराट, अचिन्त्य शक्ति एक ओर ईश्वर तथा दूसरी ओर भगवती के नाम से जानी जाती है।

संसार में दुःख के चार देवता हैं– रुद्र, यम, वरुण और निर्ऋति। रुद्र देवता महामारी, अनेकों प्रकार के ज्वर, उन्माद आदि रोगों के उत्पन्न करने वाले हैं। यम देवता मूर्च्छा, मृत्यु तथा अंग-भंग आदि के जनक हैं। गठिया, शूल, लकवा आदि के कारक वरुण देव हैं जबकि कलह, दरिद्रता, शोक आदि की संचालिका निर्ऋति हैं। खंडहर महल, ऊसर भूमि, फटे हुए वस्त्र, अकाल, भूख, प्यास, वैधव्य, कलह, संताप आदि सभी कुछ निर्ऋति के क्रोध से ही उत्पन्न होता है। इन सभी का मूल कारण 'दरिद्रता' है। यही कारण है कि **'श्रुति'** ने निर्ऋति को **'दरिद्रा'** नाम से पुकारा है। दशों महाविद्याओं में इन्हें **'दारुण विद्या'** भी कहा गया है। शाप देने और नष्ट करने तथा संहार करने की जितनी भी क्षमतायें हैं वे सब देवी के कारण ही हैं। क्रोधमय ऋषियों जैसे कि दुर्वासा, अंगिरा, परशुराम, भृगु आदि की शक्ति भगवती धूमावती ही हैं। यूं तो यह शक्ति सर्वत्र व्याप्त है लेकिन **'ज्येष्ठा नक्षत्र'** तो इसका मूल है। वहीं से इस **'आसुरी**

**कलहप्रिया**' की उत्पत्ति होती है। यही हमारी साक्षात् '**धूमावती**' हैं। यही कारण है कि ज्येष्ठा नक्षत्र में जन्म लेने वाला जातक जीवन-पर्यन्त दारिद्रय, दुख और शोक का भोग करता है। धूमावती देवी का अनुष्ठान, पूजन आदि भी विशेष रूप से ज्येष्ठा नक्षत्र में अथवा ज्येष्ठ मास में ही सम्पन्न किया जाता है, उसका भी यही कारण है। ज्योतिष शास्त्रों के अनुसार भगवती धूमावती का सम्बन्ध केतु ग्रह से है। इन शास्त्रों के अनुसार यदि किसी व्यक्ति की कुण्डली में केतु ग्रह उत्तम स्थान पर बैठा हो अथवा केतु ग्रह से सहायता मिल रही हो तो जातक को जीवन में दुख, दारिद्रय और दुर्भाग्य से छुटकारा मिल जाता है। इस ग्रह की प्रबलता के कारण जातक सभी प्रकार के ऋणों से मुक्त रहता है और उसके जीवन में सुख-समृद्धि और ऐश्वर्य की वृद्धि होती है। यह भी पूर्णतः सत्य है कि इनकी साधना, स्तुति करने वाला साधक कभी दरिद्र नहीं होता और वह सभी प्रकार के कष्टों से दूर रहता है।

दश महाविद्याओं में सातवीं महाविद्या होने के कारण भगवती धूमावती का सांकेतिक नाम "सप्तमी" भी है। 'ज्येष्ठा' भी इन्हीं को कहा जाता है।

विश्व की जो भी अमांगल्यपूर्ण अवस्थायें हैं, उनकी अधिष्ठात्री शक्ति धूमावती ही हैं। ये विधवा मानी जाती हैं, इसलिए इनके साथ पुरुष का वर्णन नहीं है। यहां पुरुष अव्यक्त है। धन-रक्षा, पुत्र-लाभ और शत्रु पर विजय-प्राप्ति के लिए इनकी साधना-उपासना की जाती है। पूर्व जन्मों के दोषों को समूल नाश करने में भी यह शक्ति अग्रणीय है। श्वेतरूप व धूम्र अर्थात् धुंआ इनको अति प्रिय है तथा पृथ्वी के आकाश में स्थित बादलों में इनका निवास होता है। यह भी

माना जाता है कि कुण्डलिनी चक्र के मूल में कूर्म में इनकी शक्ति विद्यमान होती है। वाराही विद्या में इन्हें धूम्रवाराही कहा जाता है, जो शत्रुओं के मारण एवं उच्चाटन कर्मों में प्रयोग की जाती है।

महाविद्यायें दश कही गयी हैं, यथा– (1) काली (2) तारा (3) षोडशी (4) भुवनेश्वरी (5) भैरवी (6) छिन्नमस्ता (7) धूमावती (8) बगलामुखी (9) मातंगी तथा (10) कमला।

उपर्युक्त क्रमानुसार भगवती धूमावती महाविद्याओं में सप्तम् स्थान पर अवस्थित हैं। तन्त्र-ग्रन्थों के अनुसार धूमावती उग्रतारा ही हैं, जो धूम्रा होने से धूमावती कही गयी हैं। इन्हें दुर्गासप्तशती में 'वाभ्रवी' और 'तामसी' का नाम दिया गया है। ऋग्वेदोक्त रात्रिसूक्त में इन्हें 'सुतरा' कहा गया है, जिसका शाब्दिक अर्थ होता है– सुखपूर्वक तारने योग्य। तारा अथवा तारिणी का भी यही अर्थ है। इसलिए तारा को धूमावती देवी का पूर्वरूप कहा गया है।

भगवती धूमावती के सन्दर्भ में कहा जाता है कि एक बार भगवती पार्वती भगवान शिव के साथ कैलाश पर्वत पर विराजित थीं। तभी पार्वती जी को बहुत जोर की भूख लगी। पार्वती जी ने भगवान शिव से अपनी भूख का निवारण करने हेतु निवेदन किया। लेकिन भगवान शिव ने उनकी बात पर कोई ध्यान नहीं दिया। भूख से व्याकुल पार्वती जी को अपनी उपेक्षा पर अत्यधिक क्रोध आ गया और उन्होंने महादेव को ही निगल लिया। इससे उनके शरीर से धूम राशि निकली, जिससे पार्वती जी का सम्पूर्ण शरीर धुंए से ढक गया। उस समय महादेव ने कहा कि "आपकी सुन्दर मूर्ति धुंए से

आप्लावित हो गयी है, इसलिए अब आपको धूमावती या धूम्रा कहा जायेगा। इस प्रकार इन देवी का नाम धूमावती के नाम से विख्यात हुआ। शिव को निगल जाने के कारण ये अकेली हैं और इनका कोई स्वामी अथवा नियन्त्रक नहीं है, अतः आप स्वनियन्त्रिका हैं। इसी कारण से इन्हें विधवा भी कहा गया है।

"नारदपाञ्चरात्र" के अनुसार देवी धूमावती ने अपने शरीर से उग्रचण्डिका को प्रकट किया था, जो सैकड़ों गिदड़ियों के समान आवाज करने वाली थी, जो असुरों के कच्चे मांस से तृप्त हुई। यही इनकी भूख का रहस्य है। शिव को निगलने का तात्पर्य है, उनके स्वामित्व का निषेध अर्थात् निरंकुशा।

इनके सन्दर्भ में दुर्गासप्तशती में भी एक कथा आती है कि इन्होंने प्रतिज्ञा की थी कि "जो मुझे युद्ध में पराजित कर देगा तथा मेरा गर्व चूर करेगा, वही मेरा पति होगा। ऐसा कभी नहीं हुआ, अतः यह कुमारी हैं।" ये पति विहीन हैं अथवा अपने पति महादेव को निगल गयीं जिस कारण ये विधवा हैं।

'स्वतन्त्र-तन्त्र' के अनुसार जब सती ने अपने पिता राजा दक्ष के यज्ञ में योगाग्नि से अपने-आपको भस्म कर लिया, उस समय जो धुंआ उत्पन्न हुआ, उससे देवी धूमावती के विग्रह का प्राकट्य हुआ था।

इस प्रकार इनके आविर्भाव के सम्बन्ध में अनेकों मतभेद हैं। लेकिन यह स्पष्ट है कि निर्ऋतिरूपा धूमावती देवी का मुख्य रूप से चातुर्मास्य में ही निवास रहता है। आषाढ़ मास की शुक्ल पक्ष की एकादशी तिथि से कार्तिक मास की शुक्ल पक्ष की एकादशी तक का

समय चातुर्मास कहलाता है। इस अवधि को देवताओं का सुषुप्तिकाल भी माना जाता है। इस अवधि में कोई शुभ कार्य नहीं किया जाता है। इसी चातुर्मास में निर्ऋति का साम्राज्य रहता है अर्थात् अलक्ष्मी का निवास रहता है। कार्तिक मास की कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी को 'नरकचतुर्दशी' का नाम दिया गया है। इसी रात्रि को दरिद्रता की देवी अलक्ष्मी का गमन होता है और अगले ही दिन रोहिणीरूपा कमला का आगमन हो जाता है। **शतपथब्राह्मण** के अनुसार ये भगवती लक्ष्मी की बड़ी बहन है, जिस कारण इन्हें ज्येष्ठा लक्ष्मी भी कहा जाता है। इनकी गणना श्रीकुल में होती है और ये उग्रकोटि की श्रेणी में आती हैं।

देवी धूमावती कलह-प्रिया, अवरोहिणी, अलक्ष्मी आदि नामों से जानी जाती हैं। भयंकर शक्ल, चौड़े दांत, शरीर में रूक्षता आदि इन्हीं के कोप का फल माना जाता है। इसी शक्ति का निरूपण करते हुए "शाक्त प्रमोद" में इनका ध्यान निम्नवत् दिया गया है–

**विवर्णा चञ्चला दुष्टा दीर्घा च मलिनाम्बरा।**
**विमुक्त–कुन्तला वै सा विधवा विरलद्विजा॥**
**काकध्वज - रथारूढ़ा विलम्बित - पयोधरा।**
**शूर्प - हस्तातिरुक्षाक्षा धूतहस्ता वरानना॥**
**प्रवृद्ध - घोणा तु भृशं कुटिला कुटिलेक्षणा।**
**क्षुत्पिपासार्दिता नित्यं भयदा कलहास्पदा॥**

उपर्युक्त ध्यान के अनुसार ये विवर्ण, चंचल, काले रंग वाली, मैले वस्त्र धारण करने वाली, खुले केशों वाली, विरल दांतों वाली, लम्बे-लम्बे स्तनों वाली, विधवा, काक-ध्वज वाले रथ पर आरूढ़, हाथ

में खाली सूप धारण किये हुए, भूख-प्यास से व्याकुल, भयप्रदा, कलहकारी, कम्पित हस्ता, लम्बी नासिका वाली, कुटिल स्वभाव वाली तथा निर्मम आंखों वाली बतायी गयी हैं।

देवी धूमावती शत्रुओं का विनाश करने वाली महाशक्ति और साधक के दुखों की निवृत्ति करने वाली महाविद्या हैं। ये चारों पुरुषार्थों– धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष को प्रदान करने वाली हैं। इनकी साधना-उपासना करने वाले व्यक्ति को कभी भी शत्रु के समक्ष पराजय का मुंह नहीं देखना पड़ता। अपने साधक के शत्रु का सर्वनाश करने में यह महाविद्या अत्यन्त ही कठोर हैं। ये दारूण विद्या हैं और वैधव्य जीवन व्यतीत करती हैं। पुरुष-शून्य महाशक्ति माने जाने के कारण इनका कोई 'शिव' नहीं है। शायद इसीलिए ये निरंकुशा भी हैं।

देवी धूमावती स्थिर प्रज्ञता की प्रतीक हैं। इनके रथ पर लगे ध्वज पर बना काक का चिह्न वासनाग्रस्त मन का प्रतीक है जो लगातार अतृप्त रहता है। जीव की दीन-अवस्था, भूख, प्यास, कलह, दरिद्रता आदि इसकी क्रियायें हैं, जो जीव को अधोगति की ओर अग्रसरित करती हैं। वेद की शब्दावली में धूमावती **कद्रु** हैं, जिसके कारण वृत्रासुर जैसे राक्षस उत्पन्न होते हैं।

भगवती धूमावती के अंग देवता के रूप में अघोर रुद्र हैं। बटुक, प्रत्यंगिरा, शरभ-शालुव पक्षिराज भी इनके अंग देवता हैं, जो अत्यन्त ही उग्र विद्या के रूप में स्थापित हैं।

एक उत्तम श्रेणी का साधक सदैव यह कामना करता है कि इस सभ्य समाज में रहने वाले सभी प्राणी द्वेष भावना से रहित हों, ताकि समाज में व्याप्त सभी बुराइयों का समूल नाश हो सके। द्वेष-भावना

ही अनेक प्रकार की बुराइयों को जन्म देने वाली है, इसलिए यदि द्वेष-भाव की यह दुर्भावना ही समाप्त हो जाये तो समाज के सभी वर्ग प्रसन्न एवं तृप्त हो पायेंगे। यद्यपि इस बुराई को समाप्त करने की शक्ति सभी व्यक्तियों के अन्दर निहित है, लेकिन विकसित न होने के कारण वे इस शक्ति का प्रयोग नहीं कर पाते हैं। इसके लिए ही उन्हें गुरु की आवश्यकता होती है। गुरु ही वह व्यक्ति है जो साधक को उसके भीतर की इस शक्ति को जगाने का, इसे विकसित करने का मार्ग प्रशस्त करता है। भगवती धूमावती की साधना के माध्यम से यह शक्ति प्राणी के भीतर बहुत अधिक तीव्रता के साथ विकसित होती है।

भगवती धूमावती की उपासना पुत्र-प्राप्ति, धन-रक्षा, विपत्ति-नाश, रोग-निवारण, युद्ध में विजय-प्राप्ति हेतु, उच्चाटन, विद्वेषण तथा मारण कर्म आदि के लिए भी की जाती है। इनके उपासक पर शत्रु द्वारा किये गये अभिचारों का कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। इन सबके अतिरिक्त इनकी एक मुख्य विशेषता यह भी है कि ये व्यक्ति के पूर्वजन्मकृत दोषों का भी परिहार करती है, जिससे उसके सुख-ऐश्वर्य आदि प्राप्त होने के मार्ग स्वतः ही खुलने लगते हैं।

व्यवहारिक रूप से एक बात यह भी अनुभव में आयी है कि जब हमारे द्वारा किये गये या कराये गये बगलामुखी आदि के अनुष्ठान भी कोई फल प्रदान नहीं करते हैं, उस समय यदि पहले धूमावती का अनुष्ठान सम्पन्न करके अथवा धूमावती मन्त्र के साथ संयोजित करके अन्य कोई अनुष्ठान सम्पन्न कराया जाये तो उसका पूर्ण फल प्राप्त होता है।

बगलामुखी मन्त्र के साथ यदि धूमावती मन्त्र के सम्पुट से अनुष्ठान सम्पन्न किया जाये तो वह विशेष रूप से शत्रु-विनाशक हो जाता है। चूंकि ये दोनों महाविद्यायें ही बहुत तीव्र प्रभाव वाली हैं और घोर शत्रु-विनाशक भी हैं, इसलिए आवश्यक है कि अनुष्ठान-कर्ता को दोनों महाविद्याओं के प्रयोग में दक्ष एवं दीक्षित होना चाहिए। अधूरा ज्ञान सदैव नाश का द्योतक होता है और ये दोनों महाविद्यायें ही दोधारी तलवार के समान हैं, जो तनिक भी त्रुटि होने पर अनुष्ठानकर्ता को अथवा यजमान, दोनों को समान रूप से क्षति पहुंचा सकती हैं, इसलिए इनके प्रयोग में प्रवीणता आवश्यक है।

शूप देवी धूमावती का मुख्य अस्त्र है, जिसमें विश्व को समेटकर ये महाप्रलय कर देती हैं। इसलिए शत्रु-विनाश में साधक को भावना करनी चाहिए कि ये शत्रु के वैभव, यश, सम्पत्ति, धन और पराक्रम को अपने शूप में समेट रही हैं और उसे मूसल से प्रताड़ित कर रही हैं। उसके निवास-स्थान में कौए अत्यधिक संख्या में बैठे हुए हैं उसका आवास निर्जन होता जा रहा है। कौए से इनका विशेष प्रेम है और वही इनके रथ का संचालन करता है, इसलिए इनकी साधना में कौए के पंखों का विशेष रूप से प्रयोग किया जाता है। मन्त्र-जप करने के उपरान्त अथवा सामान्य रूप से होम करते समय कौए के पंखों का प्रयोग हमें करना चाहिए। लेकिन ये पंख प्राप्त करने के लिए हमें कौए को मारना नहीं चाहिए बल्कि भूमि पर पड़े हुए पंखों का ही प्रयोग करना चाहिए।

देवी धूमावती चूंकि दरिद्रता, दुख और क्लेश की अधिष्ठात्री हैं, इसलिए इनका स्थायी आवाहन अपने निवास-स्थान में कदापि नहीं

करना चाहिए। अनुष्ठान काल में इनका जप प्रारम्भ करते समय आवाहन करें और जप समाप्त होने पर इनका विसर्जन कर दें। विसर्जन के समय यह भावना करनी चाहिए कि भगवती जप और पूजा से प्रसन्न होकर समस्त क्लेश, बाधायें, दरिद्रता, रोग-शोक, विघ्न तथा प्रेतादि बाधाओं को अपने शूप में समेटकर हमारे निवास-स्थान से प्रस्थान कर रही हैं और हमें सुख-शान्ति, निरोग, धन-सम्पत्ति और लक्ष्मीवान् होने का आशीर्वाद प्रदान कर रही हैं। अनुभव में यह भी आया है कि यदि व्यक्ति का दुर्भाग्य लम्बे समय से उसका पीछा नहीं छोड़ रहा हो तो भगवती को पूजा-पाठ से प्रसन्न करके अपने घर से प्रस्थान करने की प्रार्थना करनी चाहिए। ऐसा करने से ये साधक को धन और ऐश्वर्य प्रदान करती हैं। घर में जो कलहपूर्ण वातावरण बना हुआ होता है, वह भी नष्ट हो जाता है। लेकिन यह स्मरणीय है कि इनकी पूजा अथवा पुरश्चरण किसी एकान्त और निर्जन स्थान में करना ही अधिक उचित रहता है। श्वेत पुष्प, आक के पुष्प, श्वेत वस्त्र तथा श्वेत पुष्पों की मालायें, केसर, शुद्ध घी, अक्षत्, श्वेत तिल, धतूरा, आक, जौं, सुपारी, नारियल, फल व सूखे मेवे इन्हें भोग के रूप में अर्पण करने चाहिए। छोटा सा एक सूप बनाकर अपने पूजा-स्थल में रखना उत्तम रहता है। ये भगवती बगलामुखी की अंग विद्या हैं इसलिए भगवती धूमावती की साधना आरम्भ करने से पूर्व मां बगलामुखी से मानसिक अनुमति ग्रहण करनी चाहिए। यह भी स्मरण रखें कि बगलामुखी साधना करने के बाद ही इनकी साधना करनी चाहिए।

भगवती धूमावती का एक मन्दिर श्री पीताम्बरा पीठ दतिया में स्थित है। उनका स्वरूप इतना भयानक और डरावना है कि एकान्त

में उनके दर्शन करने पर कमजोर हृदय वाला व्यक्ति डर सकता है। मन्दिर में भगवती धूमावती के दर्शन प्रातः और सायंकाल में आरती के समय ही केवल कुछ समय के लिए होते हैं। इनकी प्रतिमा श्याम वर्ण की और अत्यन्त भयानक स्वरूप वाली है। शनिवार को भगवती के विशेष दर्शन होते हैं। इनका भोजन तामसी है और इन्हें चटपटे, नमकीन, कचौड़ी, समोसा, मंगोड़ा आदि अर्पित किये जाते हैं। सुहागिन स्त्रियों के लिए भगवती के दर्शन वर्जित हैं। केवल विधवा स्त्रियां ही इनकी आराधना कर सकती हैं।

अन्त में सर्वप्रथम मैं अपने गुरुदेव श्री **"रामस्वरूप ब्रह्मचारी"**, जिनके आशीर्वाद-स्वरूप मुझे पारम्परिक आगम-शास्त्रों का ज्ञान प्राप्त हो सका, का हृदय से स्मरण करता हूं। उन्हीं की महती कृपा से मैं इस परम्परा में प्रविष्ट हो सका हूं। उनके चरणों में मेरा श्रद्धापूर्वक नमन।

इसके उपरान्त मैं उन सभी विद्वानों का आभार व्यक्त करता हूं जिनका तनिक भी सहयोग इस ग्रन्थ की रचना में मुझे प्राप्त हुआ है। सर्वान्त में इस ग्रन्थ के प्रकाशक श्री **सुमित गिरधरवाल** का मैं विशेष रूप से आभारी हूं, जिनके अथक परिश्रम एवं विशेष उत्साह के परिणामस्वरूप यह ग्रन्थ इतने शीघ्र एवं सुन्दर कलेवर में आपको इतनी सरलता से हस्तगत हो सका है। निश्चय ही यह ग्रन्थ प्रकाशित करके उन्होंने साधकों एवं आचार्यों के हित में एक महती कार्य सम्पादित किया है, जिसके लिए वे धन्यवाद के पात्र हैं। इस ग्रन्थ में वह सब कुछ उपलब्ध है जिसकी आवश्यकता साधना अथवा अनुष्ठान सम्पन्न करने हेतु आवश्यक है। मुझे आशा ही नहीं अपितु पूर्ण विश्वास है कि यह ग्रन्थ निश्चय ही सभी साधकों का मार्ग प्रशस्त

करेगा। बस इन्हीं शब्दों के साथ ....।

आश्विन-पूर्णिमा, 2074 **आपका .....**

दिल्ली। **योगेश्वरानन्द**

सम्पर्क सूत्र :
9410030994, 9917325788
Email : shaktisadhna@yahoo.com
Website : www.yogeshwaranand.org
www.baglamukhi.info

# अनुक्रमणिका

अध्याय 1

# विशिष्ट साधना-काल (विजय-काल)

पाठकों एवं साधकों के लिए यहां ऐसे श्रेष्ठ साधना-काल का उल्लेख किया जा रहा है, जिनमें साधना आरम्भ करने के लिए किसी प्रकार का शोधन करने की आवश्यकता नहीं होती है। निम्नांकित काल स्वयं-सिद्ध हैं। इनमें कोई भी साधना सम्पन्न की जा सकती है। यदि इन क्षणों में कोई साधना आरम्भ की जाये तो वह सफल होती ही है।

इस काल के लिए 'आचार्य मिहिर' ने कथन किया है कि–

**"न तिथिं न नक्षत्रं न योगं करणं तथा।**
**शिवस्थाज्ञा समादाय दैवं कार्य विचिंतयेत्॥**
**न वारादि ग्रहाश्चैव व्यतिपातौ न विष्टि च।**
**दिक्शूलं चन्द्रमा नैव तथा पञ्चांग दर्शनम्॥**
**महेन्द्रो विजयो नित्यं .................................।"**

| मास | वार | काल | समय |
|---|---|---|---|
| चैत्र, वैशाख | रविवार | प्रातःकाल | 6.00 बजे से |
| | | | 6.48 तक |
| श्रावण, भादों | रविवार | रात्रिकाल | 6.48 बजे से |
| | | | 7.36 तक |
| माघ, फाल्गुन | रविवार | रात्रिकाल | 3.36 बजे से |
| | | | 4.24 तक |
| | सोमवार | रात्रिकाल | 7.36 बजे से |
| | | | 9.12 तक |
| | मंगलवार | रात्रिकाल | 7.36 बजे से |
| | | | 9.12 तक |
| | मंगलवार | रात्रिकाल | 3.36 बजे से |
| | | | 4.24 तक |
| | बुधवार | दिन | 3.36 बजे से |
| | | | 4.24 तक |
| | बुधवार | रात्रिकाल | 9.12 बजे से |
| | | | 10.48 तक |
| | बृहस्पतिवार | रात्रिकाल | 7.36 बजे से |
| | | | 9.12 तक |
| | शुक्रवार | रात्रिकाल | 1.12 बजे से |
| | | | 3.36 तक |
| | शनिवार | नहीं | नहीं |

| मास | वार | काल | समय |
|---|---|---|---|
| ज्येष्ठ, आषाढ़ | रविवार | दिन | 3.36 बजे से 4.24 तक |
| | रविवार | रात्रिकाल | 4.24 बजे से 6.00 तक |
| | सोमवार | रात्रिकाल | 2.48 बजे से 3.36 तक |
| | मंगलवार | रात्रिकाल | 5.12 बजे से 6.00 तक |
| | बुधवार | प्रातःकाल | 6.48 बजे से 8.24 तक |
| | गुरुवार | नहीं | नहीं |
| | शुक्रवार | रात्रिकाल | 10.48 बजे से 11.36 तक |
| | शनिवार | प्रातःकाल | 6.00 बजे से 6.48 तक |
| | शनिवार | रात्रिकाल | 8.24 बजे से 9.12 तक |
| आश्विन, कार्तिक | रविवार | नहीं | नहीं |
| मार्गशीर्ष, पौष | सोमवार | प्रातःकाल | 9.12 बजे से 10.48 तक |

| मास | वार | काल | समय |
|---|---|---|---|
| | सोमवार | अपराह्न | 3.36 बजे से |
| | | | 6.00 तक |
| | मंगलवार | दिन | 12.24 बजे से |
| | | | 2.48 तक |
| | बुधवार | सायंकाल | 6.48 बजे से |
| | | | 8.24 तक |
| | गुरुवार | सायंकाल | 5.12 बजे से |
| | | | 6.00 तक |
| | शुक्रवार | सांयकाल | 4.24 बजे से |
| | | | 6.00 तक |
| | शुक्रवार | रात्रिकाल | 1.12 बजे से |
| | | | 2.00 तक |
| | शनिवार | सांयकाल | 5.12 बजे से |
| | | | 6.00 तक |

उपर्युक्त सभी योग अद्‌भुत सफलता प्रदान करने वाले हैं, जिनमें न चन्द्रबल देखने की आवश्यकता है और न ही कोई अन्य बल। इन क्षणों में आरम्भ किये गये जप निश्चय ही सफलता प्रदान करते हैं।



अध्याय 2

# विशिष्ट नक्षत्र-वृक्ष

तन्त्र-मार्ग में शत्रु को त्राण देने के लिए जन्म-नक्षत्र से सम्बन्धित वृक्ष की लकड़ी का उपयोग किया जाता है। इसलिए प्रत्येक साधक के लिए यह आवश्यक है कि उसे जन्म-नक्षत्रों का ज्ञान हो। साधकों के ज्ञान-वर्धन हेतु यहा नक्षत्रों से सम्बन्धित वृक्षों को तालिका द्वारा स्पष्ट किया जा रहा है।

## जन्म-नक्षत्रों के वृक्षों की तालिका

| नक्षत्र | वृक्ष | नक्षत्र | वृक्ष |
|---|---|---|---|
| अश्विनी | कारस्कर | स्वाति | अर्जुन |
| भरणी | धात्री | विशाखा | विकंकत |
| कृतिका | उदुम्बर | अनुराधा | वकुल |
| रोहिणी | जम्बू | ज्येष्ठा | सरल |
| मृगशिरा | खदिर | मूल | सर्ज |
| आर्द्रा | कृष्ण | पू०षा० | वञ्जुल |
| पुनर्वसु | वसु | उ०षा० | पनस |

| नक्षत्र | वृक्ष | नक्षत्र | वृक्ष |
|---|---|---|---|
| पुष्य | पीप्पल | श्रवण | अर्क |
| आश्लेषा | नाग | धनिष्ठा | शमी |
| मघा | रोहिणी | शतभिषा | कदम्ब |
| पूर्वा फाल्गुनी | पलास | पूर्वा भाद्रपद | निम्ब |
| उत्तरा फाल्गुनी | प्लक्ष | उत्तरा भाद्रपद | आम्र |
| हस्त | अम्बष्ठ | रेवती | मधूक |
| चित्रा | बिल्व | | |

इस सम्बन्ध में **'मन्त्र महोदधि'** में स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि–

**कारस्कारोथ धात्री स्यादुदुम्बरतरु पुनः।**
**जम्बूः खादिर कृष्णाख्यौ वंशपिप्पलसंज्ञकौ।**
**नागरोहिणनामानौ पलाशप्लक्षसंज्ञकौ।**
**अम्बष्ठबिल्वार्जुनाख्य यविकंकतमहीरूहाः।**
**बकुलः सरलः सर्जोवंजुलः पनसार्ककौ।**
**शमी - कदम्ब - निम्बाम्रामधूका वृक्षशाखिनः।**

इति शारदोक्ताः (9/50-52)



अध्याय 3

# नक्षत्रानुसार जप एवं फल

अधिकाधिक संख्या में किये जाने वाले जपों से साधक का उद्धार हो जाता है। मन्त्र की सिद्धि प्राप्त करने के लिए साधक नित्य साधनारत् रहते हैं, लेकिन कई बार उन्हें भरसक प्रयत्न करने पर भी सिद्धि हस्तगत् नहीं हो पाती है। इसके विपरीत यदि किसी शुभ काल में थोड़े से भी जप कर लिये जायें तो उनका प्रभाव अथवा फल कई गुनी संख्या में साधक को प्राप्त होता है। प्रत्येक नक्षत्र का विशिष्ट प्रभाव होता है। यदि नक्षत्रों का ज्ञान करके साधक द्वारा अभीष्ट फल की प्राप्ति हेतु निश्चित संख्या में जप किया जाये तो कोई कारण नहीं है कि साधक को उसके कर्म का प्रतिफल प्राप्त न हो। इसी संदर्भ में पाठकों/साधकों की सुविधा के लिए नक्षत्रों, जप-संख्या तथा फल से सम्बन्धित सारणी यहां प्रस्तुत की जा रही है। यदि साधक वर्णित नक्षत्रों में निश्चित संख्या में जप करता है तो उसे निश्चय ही उसके अभीष्ट की प्राप्ति होती है।

किस कर्म के लिए कितनी संख्या में मन्त्र-जप करने से अभीष्ट की पूर्ति होती है, यह निम्नांकित सारणी में दिया गया है–

| नाम नक्षत्र | जप-संख्या | फल |
|---|---|---|
| अश्विनी | 1,000 | सिद्धि-प्राप्ति |
| भरणी | 2,000 | सर्वत्र-लाभ |
| कृतिका | 2,000 | मन्त्र-जागृति |
| रोहिणी | 1,000 | अभीष्ट-सिद्धि |
| मृगशिरा | 5,000 | तीव्र बुद्धि |
| आर्द्रा | 6,000 | कार्य-सिद्धि |
| पुनर्वसु | 1,000 | देवत्व-प्राप्ति |
| पुष्य | 7,000 | मन्त्र-सिद्धि |
| आश्लेषा | 6,000 | अभीष्ट-प्राप्ति |
| मघा | 10,000 | अधिकार-प्राप्ति |
| पूर्वा (तीनों) | 11,000 | धन-लाभ |
| उत्तरा (तीनों) | 12,000 | कामना-पूर्ति |
| हस्त | 13,000 | तेज-वृद्धि |
| चित्रा | 2,000 | सफलता-प्राप्ति |
| विशाखा | 4,000 | सौम्यता |
| अनुराधा | पूर्णकाल | परिवार-सुख |
| ज्येष्ठा | 2,000 | मन्त्र-सिद्धि |
| मूला | 5,000 | साधना-सिद्धि |
| श्रवण | 2,000 | यश-प्राप्ति |

| नाम नक्षत्र | जप-संख्या | फल |
|---|---|---|
| धनिष्ठा | 2,000 | कार्य-सिद्धि |
| शतभिषा | 2,000 | पाप-निवृति |
| रेवती | 4,000 | अधिकार-वृद्धि |
| स्वाति | 8,000 | षट्कर्म-सिद्धि |



## ॥ महाविद्याएं और उनकी यक्षिणियां ॥

यक्षों का राजा कुबेर को माना जाता है, जो उत्तर दिशा के दिक्कपाल तथा स्वर्ग के कोषाध्यक्ष हैं। कुबेर के सेवक **'यक्ष'** नाम से प्रसिद्ध हैं। यक्षों को **"एक अर्ध देव-योनि"** भी कहा जाता है। **'ऋग्वेद'** के अनुसार इस प्रजाति को राक्षसों के निकट माना जाता है। **'अथर्ववेद'** में यक्ष तथा राक्षस– दोनों को ही **'पुण्यजन'** कहा गया है। कुबेर की प्रजा को **'पुण्यजन'** का नाम दिया गया है। इसी वेद के अनुसार प्रारम्भ में दो श्रेणियों के राक्षस होते थे। एक तो वे राक्षस, जो यज्ञों की रक्षा करते थे, उन्हें **'यक्ष'** का नाम दिया गया। दूसरी श्रेणी के राक्षस वे थे जो यज्ञों का विध्वंस करते थे, उन्हें **'राक्षस'** के नाम से पुकारा जाता था।

यक्ष-वर्ग की स्त्रियों को **'यक्षी'** या **'यक्षिणी'** कहा जाता है। इन्हें भगवती दुर्गा की सेविका माना जाता है। दशों महाविद्याओं की भी अपनी-अपनी यक्षिणियां हैं। **'आगम-रहस्य'** के अनुसार– जिस महाविद्या की जो 'यक्षी' है, वही उसकी **'सेविका'** कहलाती है। इसलिए जो साधक जिस महाविद्या का उपासक होता है, उसे उस महाविद्या से सम्बन्धित **'यक्षिणी'** की उपासना करनी चाहिए। यदि कोई साधक इसके विपरीत कर्म करता है, अर्थात् अपनी महाविद्या की सेविका यक्षिणी की उपासना न करके अन्य किसी यक्षिणी की उपासना करता है, उसे कदापि सिद्धि की प्राप्ति नहीं होती वरन् उसे यक्षिणी का कोप-भाजन बनना पड़ता है। दश-महाविद्याओं से सम्बन्धित यक्षिणियों के सम्बन्ध में निम्नवत् प्रमाण मिलता है–

शेष पृष्ठ 112 पर

अध्याय 4

# साधना-रहस्य

किसी साध्य वस्तु की प्राप्ति के लिए जो प्रयत्न किया जाता है, उसे साधना कहते हैं। विश्व में सभी जीव सुख की कामना करते हैं और सुख भी ऐसा, जो सबसे बढ़कर हो। जिसके होने से किसी प्रकार का अभाव महसूस न हो, जो कभी समाप्त न हो, जो अनन्त और असीमित हो, नित्य और पूर्ण हो। लेकिन भौतिक जगत् के सभी सुख स्थायी सुख प्रदान करने में समर्थ नहीं हैं। इसलिए बड़े से बड़ा सम्राट और यहां तक कि देवराज इन्द्र बन जाने पर भी जीव अभाव का, अपूर्णता का ही अनुभव करता है। वह प्रत्येक स्थिति में अतृप्त और असंतुष्ट ही बना रहता है। नित्य ही वह 'कुछ और अधिक' की खोज में निरत रहता है। संसार-चक्र में पड़कर वह निरन्तर सुख की खोज में छटपटाता रहता है। अपने इसी सुख के हेतु व्याकुल होकर वह चिदानन्द एवं नित्य परब्रह्म का आश्रय ग्रहण करने के स्थान पर कलियुग में सिद्ध समझी जाने वाली दैवीय शक्तियों का आश्रय गृहण करता है और काम्य कर्मों के प्रति आकर्षित होता है।

दैवीय शक्तियों का आकर्षण करने के लिए मन्त्र-तन्त्र और यन्त्र व्यक्ति के लिए सहज और सरल उपकरण है। इन उपकरणों

का प्रभावी रूप से प्रयोग करने के लिए ही मन्त्र आदि का पुरश्चरण-कृत्य किया जाता है। इस कृत्य को ही साधना कहा जाता है। यद्यपि साधना की पृथक्-पृथक् धारायें हैं, अनेकों स्तर हैं, परन्तु यहां साधना से हमारा तात्पर्य मात्र काम्य-प्रयोगों के लिए, उनकी सिद्धि के लिए किये जाने वाले उद्योग से ही है।

## मन्त्रयोग

योग-साधन की चार अलग-अलग शैलियां हैं। उनमें मन्त्रयोग प्रथम स्थान पर है। इसके महर्षि नारद, पुलस्त्य, बाल्मिकी, बृहस्पति, भृगु आदि आचार्य हुए हैं। मन्त्रयोग का सिद्धान्त यह है कि परमात्मा से भाव, भाव से नामरूप और उसका विकार तथा विलासमय यह जगत् है। मन्त्रयोग का विस्तार और महिमा सबसे अलग है। मूर्ति-पूजा पीठ-विज्ञान मन्त्रयोग के अनुसार ही सिद्ध होते हैं।

चन्द्रमा की सोलह कलाओं के समान ही मन्त्रयोग भी 16 अंगों से पूर्ण है। ये 16 अंग इस प्रकार हैं–

**भवन्ति मन्त्रयोगस्य षोडशंगानि निश्चितम्।**
**यथा सुधांशोर्जायन्ते कलाः षोडश शोभनाः॥**
**भक्तिः शुद्धिश्चासनं च पंचांगस्यापि सेवनम्।**
**आचारधारणे दिव्यदेशसेवनमित्यपि॥**
**प्राणक्रिया तथा मुद्रा तर्पणं हवनं बलिः।**
**यागो जपस्तथा ध्यानं समाधिश्चेति षोडश॥**

अर्थात्, भक्ति, शुद्धि, आसन, पंचांगसेवन, आचार, धारणा, दिव्यदेश-सेवन, प्राणक्रिया, मुद्रा, तर्पण, हवन, बलि, याग, जप, ध्यान, और समाधि। यदि इन 16 अंगों पर सूक्ष्म सा दृष्टिपात करें तो स्पष्ट

होगा कि अपने इष्टदेवता के नाम का श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वंदन, दास्य, सख्य और आत्म-निवेदन करना ही भक्ति है, जिन्हें नवधा-भक्ति के नाम से जाना जाता है। अपने इष्टदेव तक पहुंचने की ये नौ सीढ़ियां हैं। **'शुद्धि'** कई प्रकार की होती है, जैसे कि **दिक्शुद्धि–** अर्थात् किस दिशा की ओर मुख करके साधन किया जाये। **स्थान-शुद्धि–** अर्थात् कैसे स्थान पर बैठकर साधन किया जाये। **शरीर-शुद्धि–** अर्थात् स्नानादि एवं प्राणायाम द्वारा शरीर तथा मन की शुद्धि। **आसन-शुद्धि–** अर्थात् किस प्रकार का आसन बैठने के लिए चुना जाये। यह किसी वस्त्र अथवा चर्म से निर्मित हो सकता है। **पंचांग–** अपने इष्टदेवता की गीता, सहस्रनाम, स्तव, कवच और हृदय को कहा जाता है। **आचार** के तन्त्र और पुराणों में अनेक भेद कहे गये हैं। अपने मन को इष्टदेव की प्रतिमा अथवा विग्रह में लगा देना अथवा देह के भीतर स्थान विशेष पर मन को एकाग्र कर लेना **धारणा** कहलाता है। **दिव्यदेश** उन 16 प्रकार के स्थानों को कहते हैं जिनमें पीठ बनाकर पूजा की जाती है। जैसे कि– मूर्धा, हृदय, नाभि, घट, पट, पाषाण आदि की मूर्तियां, स्थण्डिल, यन्त्र आदि। **प्राणक्रिया–** प्राणायाम के अतिरिक्त शरीर के विभिन्न स्थानों में प्राण ले जाकर साधन करने को कहते हैं। न्यास आदि इसी के अन्तर्गत आते हैं। अपने इष्टदेवता को प्रसन्न करने के लिए जो चेष्टायें की जाती हैं, उन्हें **मुद्रा** कहा जाता है। पदार्थ विशेष के द्वारा इष्टदेव को **तर्पण** किया जाता है। अग्नि में आहुति देने को **हवन** कहते हैं। **बलि** तीन प्रकार की होती है, यथा– **आत्मबलि,** जिसमें अहंकार आदि की बलि दी जाये। **अन्तर्बलि–** जिसमें काम, क्रोध आदि एवं इन्द्रियों की बलि दी जाये। **बहिर्बलि** भी दो प्रकार की होती है, जिसमें फल आदि की बलि, अर्थात् सात्विक

बलि दी जाये। पशु आदि की बलि राजसिक या तामसिक बलि कही जाती है। **याग**– अन्तर्याग और बहिर्याग– दो प्रकार का होता है। **जप** तीन प्रकार का होता है– वाचिक, मानसिक और उपांशु। **ध्यान** के अन्तर्गत इष्ट के स्वरूप को मन के भीतर चिंतन करके निहारा जाता है और उस स्वरूप का ध्यान करते हुए स्वयं को विस्मृत कर देने की अवस्था ही ध्यान कहलाती है। मन्त्रयोग में इसी अवस्था को "**महाबोध** अथवा **महाभव समाधि**" की संज्ञा दी गयी है।

**मन्त्रानुष्ठान**– गुरुदेव से मन्त्र प्राप्त होने पर आवश्यक है कि उसका पुरश्चरण किया जाये। जब तक विधिपूर्वक उसका पुरश्चरण नहीं किया जाता, तब तक वह उतना लाभ प्रदान नहीं करता, जितना कि उसे करना चाहिए। इसीलिए कहा गया है कि–

**जीवहीनो यथा देहः सर्वकर्मसु न क्षमः।**
**पुरश्चरणहीनाञ्चऽपि तथा मन्त्रों न सिद्धिदः॥**

जिस प्रकार जीव के अभाव में देह कोई कर्म करने में समर्थ नहीं होती, उसी प्रकार पुरश्चरण के अभाव में मन्त्र सिद्धिप्रद नहीं होता।

**यम-नियम**– श्रद्धा, भक्तिभाव और विधि के संयोग से जब मन्त्राक्षर अन्तर्देश में प्रविष्ट होकर दिव्य दोलन करने लगते हैं तब उस संघर्ष से जीव के जन्मों-जन्मों के पाप-ताप नष्ट हो जाते हैं। मन्त्र का अनुष्ठान दीर्घकाल तक निरन्तर श्रद्धा भाव से करने पर मन्त्र और देवता में प्रीती की जागृति होती है और साधक के भीतर ज्ञान का प्रकाश फैलने लगता है। अनुष्ठान विधि-विधान पूर्वक सम्पन्न करने के लिए यम-नियम की आवश्यकता होती है। यम-नियम का पालन करने पर साधक को बाह्य एवं आन्तरिक रूप से दिव्य

शान्ति का अनुभव होता है। अनुष्ठान के महल की नींव वास्तव में यम और नियम की भूमि पर ही प्रतिष्ठित है।

**स्थान**– अनुष्ठान यदि साधक के गुरु ही सम्पन्न कर दें तो सर्वोत्तम है। यदि यह सम्भव न हो तो स्वयं करें। कहीं-कहीं अपनी पत्नी से भी अनुष्ठान सम्पन्न कराने की अनुमति शास्त्र देते हैं। यदि इनमें से कुछ भी सम्भव न हो तो किसी योग्य ब्राह्मण से भी अनुष्ठान सम्पन्न कराया जा सकता है। अपनी पत्नी से यदि अनुष्ठान कराया जाये तो शर्त यह होती है कि वह पुत्रवती होनी चाहिए। अनुष्ठान के लिए सिद्धपीठ, पुण्यक्षेत्र, नदीतट, गुहा, पर्वत शिखर, तीर्थ, संगम, बिल्ववृक्ष के नीचे, तुलसी वन, गौशाला आदि जैसे स्थान का चयन करना सिद्धिप्रद होता है। लेकिन यदि ऐसी व्यवस्था न हो सके तो अपने घर के किसी एकान्त स्थान पर भी अनुष्ठान सम्पन्न किया जा सकता है। अग्नि, सूर्य, गुरु, चन्द्रमा, जल, दीपक, ब्राह्मण एवं गौओं के सामने बैठकर जप करना भी उत्तम माना गया है। परन्तु यह कोई अटल नियम नहीं है। वास्तविकता यह है कि जिस स्थान पर बैठकर जप करने से मन में ग्लानि उत्पन्न न हो और चित्त प्रसन्न हो, ईर्ष्या और द्वेष का जहां उदय न हो, वही स्थान जप के लिए श्रेष्ठ होता है। जहां दुष्ट लोग, बाघ, सर्प, म्लेच्छ आदि बाधा न डाल सकें, जिस स्थान के लोग नास्तिक न हों, किसी प्रकार का उपद्रव अथवा दुर्भिक्ष न हो, ऐसे स्थान ही जप के योग्य और उत्तम माने गये हैं। यदि किसी साधारण स्थान अथवा गांव में अनुष्ठान करना हो तो वहां भगवान कूर्म का ध्यान करते हुए विचार करना चाहिए कि जिस प्रकार कूर्म भगवान की पीठ पर स्थित मन्दराचल पर्वत के द्वारा समुद्र-मन्थन किया गया था, वैसे ही मैं कूर्माकार/कूर्मचक्र भूमि-प्रदेश में स्थित होकर उन्हीं के आश्रय से अमृतत्व की प्राप्ति के लिए प्रयास कर रहा

हूं, अतः कूर्म देव अपनी कृपा मुझे प्रदान करें।

**भोजन–** कहा गया है कि "जैसा खाये अन्न, वैसा हो जाये मन।" भोजन के रस से ही शरीर, प्राण और मन का निर्माण होता है। अशुद्ध भोजन– रोग, ग्लानि और क्षोभ उत्पन्न करता है। जिस कारण चित्त के प्रभावित होने पर देवता और मन्त्र के प्रसाद का उदय नहीं होता। इसके विपरीत शुद्ध भोजन से चित्त के मल और विक्षेप नष्ट हो जाते हैं, जिससे देवता और मन्त्र का प्रसाद साधक को सिद्धिरूप में प्राप्त होता है। भोजन में तीन प्रकार के दोष माने जाते हैं– जातिगत दोष, आश्रय दोष तथा निमित्त दोष। जातिगत दोष स्वतः होता है, जैसे– प्याज, लहसुन, शलजम आदि। आश्रय दोष वहां उत्पन्न होता है, जहां स्थान की शुद्धता न हो। जैसे– शराबखाना, पशुओं के काटने का स्थान आदि। ऐसे स्थान पर यदि कोई शुद्ध वस्तु भी रख दी जाये तो उसमें भी दोष उत्पन्न हो जाता है। निमित्त दोष वहां माना जाता है, जहां स्थान आदि की शुद्धता तो हो परन्तु कुत्ते, बिल्ली के द्वारा वहां रखी सामग्री को जूठा कर दिया गया हो।

इसके अतिरिक्त यह भी ध्यान रखना चाहिए कि भोजन हल्का और सुपाच्य एवं थोड़ा गरम हो ताकि साधक पर आलस्य, उत्तेजना आदि का प्रभाव न हो सके।

## अन्य आवश्यक तथ्य

अनुष्ठान काल में स्त्री-संसर्ग, उनकी चर्चा और वह स्थान, जहां वे रहती हों, त्याग देना चाहिए। ऋतुकाल के अतिरिक्त अपनी पत्नी को स्पर्श करना भी वर्जित है। कुटिलता और झूठ, उबटन, भगवान का भोग लगाये बिना भोजन और बिना संकल्प के कर्म त्याज्य हैं। स्नान, आचमन, भोजन आदि के समय मन्त्रोच्चारण करना चाहिए।

स्नान, तर्पण के बिना, गन्दे हाथ से, नग्नावस्था में या फिर सिर पर वस्त्र रखकर जप करना वर्जित है। जप के समय माला पूरी किये बिना किसी से बात न करें। यदि बहुत ही आवश्यक हो तो जप समाप्त करने के बाद और प्रारम्भ करने से पूर्व आचमन अवश्य कर लेना चाहिए।

छींक एवं अस्पृश्य स्थानों का स्पर्श हो जाने पर पुनः आचमन, न्यास करके ही माला आरम्भ करनी चाहिए। जपकाल में यदि लघुशंका अथवा शौंच आदि का वेग हो तो इनसे निवृत होकर शुद्धावस्था में ही जप करें, क्योंकि ऐसे वेग के प्रबल होने की स्थिति में मन्त्र और देवता का चिन्तन न होकर मल-मूत्र को रोकने में ही ध्यान होने लगता है। गंदे मुंह, गंदे केश और गंदे अथवा फटे हुए वस्त्रों में भी जप करना निषिद्ध है। आलस्य, जम्हाई, नींद, छींक, थूकना, क्रोध, अपवित्र अंगों का स्पर्श अथवा भय आदि जप काल में निषिद्ध हैं।

जप करते समय मन्त्र के जपने की गति सामान्य होनी चाहिए। गा कर जप करना, शरीर हिलाना, मन्त्र का अर्थ नहीं जानना, लिखा हुआ पढ़कर जप करना आदि कर्म भी जप काल में वर्जित हैं।

अनुष्ठान काल में जप की संख्या नियत रखें। उनका घटाना या बढ़ाना उचित नहीं है। स्त्री, शूद्र, पतित, नास्तिक आदि के साथ बोलना, जूठे मुख से बोलना, झूठ और कुटिलता भी इस काल में त्याज्य हैं। अपने आसन व शैया को शुद्ध व स्वच्छ रखें। यदि अनुष्ठान काल में मरण शौंच अथवा जनन शौंच हो जाये तो भी अनुष्ठान जारी रखें। एक ही वस्त्र अथवा दो से अधिक वस्त्र पहनकर, सोकर, बिना आसन के, बिना माला ढके जप कदापि न करें। पैर फैलाकर जप करना भी निषिद्ध है। लेकिन यदि कोई साधक

मानस-जप करता है तो उसके लिए ये प्रतिबन्ध नहीं है, यथा–

**अशुचिर्वा शुचिर्वापि गच्छस्तिष्ठन् स्वपन्नपि।**
**मन्त्रैकशरणो विद्वान मनसैव सदाभ्यसेत्॥**
**न दोषो मानसे जप्ये विदेशेऽपि सर्वदा।**

**गौतमीय तन्त्र** में कहा गया है कि "केवल वर्णों के रूप में जो मन्त्र की स्थिति है, वह तो उसकी जड़ता अथवा पशुता है। सुषुम्ना के द्वारा उच्चारित होने पर उसमें शक्ति का संचार होता है। इसके लिए प्रथमतः ऐसी भावना करनी चाहिए कि मन्त्र का प्रत्येक अक्षर चिच्छक्ति से ओत-प्रोत है और परम अमृतस्वरूप चिदाकाश में उसकी स्थिति है। ऐसी भावना करते हुए जप करने से पूजा, होम आदि के बिना ही मन्त्र अपनी शक्ति प्रकाशित कर देते हैं।

जप के अन्त में उसका तेजः स्वरूप ध्यान करके इष्टदेवता के दाहिने हाथ में और देवी का मन्त्र हो तो उसके बायें हाथ में जप कर समर्पण करना चाहिए। प्रतिदिन अथवा अनुष्ठान समाप्त होने पर जप का दशांश हवन, उसका दशांश तर्पण, तर्पण का दशांश मार्जन और मार्जन का दशांश ब्राह्मण-भोज कराना चाहिए। होम, तर्पण आदि में से जो अंग पूरा न किया जा सके, उसका जप कर लेना चाहिए। **होम के अभाव में ब्राह्मण के लिए होम की संख्या का चार गुना, क्षत्रियों के लिए छः गुना, वैश्यों के लिए आठ गुना जप करने का विधान है। स्त्रियों को भी आठ गुना जप करना चाहिए। शूद्रों को होम की संख्या से दस गुना जप करना चाहिए। योगिनी-हृदय** में यह संख्या कुछ कम की गयी है। ब्राह्मणों के लिए होम संख्या का दुगुना, क्षत्रियों के लिए तीन गुना, वैश्यों के लिए चार गुना तथा शूद्रों के लिए जप का पांच गुना करने

का विधान है। **स्त्रियों के लिए ब्राह्मण-भोज कराना आवश्यक नहीं है, बल्कि उन्हें न्यास, ध्यान और पूजा की भी छूट है, केवल जप करने से ही उनके मन्त्र सिद्ध हो जाते हैं।**

अनुष्ठान की पूर्णता पर गुरु, गुरु-पत्नी, गुरु-पुत्र अथवा उनके वंशजों को वस्त्र, दक्षिणा आदि देकर प्रसन्न करना चाहिए। बिना गुरु की प्रसन्नता के परम रहस्यमय ज्ञान की प्राप्ति होना सम्भव नहीं है। सार-रूप में यह जान लीजिए कि अनुष्ठान की पूर्णता गुरु की प्रसन्नता में ही निहित होती है।

## मन्त्र-शक्ति

मन्त्र-विद्या योग का उच्चकोटि का विषय है। यह मन की बेतार की तारवर्ती है। मन से वर्णों के उच्चारण का घर्षण होने से एक दिव्य ज्योति प्रकट होती है, बस उन्हीं वर्णों के समुदाय का नाम 'मन्त्र' है। इस विषय का ज्ञाता समस्त प्रकार की सिद्धियां प्राप्त करने में सक्षम हो जाता है। मन्त्र द्वारा सिद्धि प्राप्त करने में साधक की योग्यता एक महत्वपूर्ण अंग है। **थोड़े प्रयास से यदि मन्त्र सिद्ध न भी हो तो निराश न होकर पुनः-पुनः जप करते रहना चाहिए, अवश्य ही सिद्धि प्राप्त होती ही है। कहा भी गया है कि "जपात्सिद्धिर्जपातसिद्धि" अर्थात् जपते ही चले जाओ, सिद्धि अवश्य ही मिलेगी।** मन्त्रों की शक्ति अपार होती है। इनके सामर्थ्य की सीमा-रेखा का निर्धारण नहीं किया जा सकता। इन्हीं मन्त्रात्मक वर्णों से समस्त विश्व का सृजन हुआ है। इसीलिए परशुरामकल्प सूत्र में कहा गया है कि– **"मन्त्राणाम्-चिन्त्यशक्तिता।"**

# साधना में सफलता का रहस्य

साधक, साधना और साध्य का परस्पर वही सम्बन्ध है जो कि ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय का है। साधक भक्त है, साधना उसकी भक्ति है और साध्य उसका आराध्य इष्ट है। साधना के लिए इच्छुक साधक के लिए आवश्यक है कि वह विवेक, वैराग्य, षट्सम्पत्ति और मुमुक्षता से सम्पन्न हो। साध्य तक पहुंचने के लिए साधक को दो बातों की आवश्यकता होती है– प्रथमतः उसके हृदय में उत्कृष्ट अभिलाषा का होना और द्वितीयतः मन्त्र शक्ति का आश्रय।

साधक के हृदय में साध्य की प्राप्ति के लिए इतनी अधिक तीव्र अभिलाषा होनी चाहिए कि उसके समक्ष अन्य सांसारिक अभिलाषाएं समाप्त हो जायें। ऐसी अभिलाषा होनी चाहिए जो साध्य की प्राप्ति के लिए हृदय में बेचैनी और तड़प उत्पन्न कर दे और साधक साध्य के ध्यान में ही पागल जैसी स्थिति को प्राप्त होने लगे। यही सिद्धि का लक्षण होता है। बिना मणि के सर्प जिस प्रकार तड़पने लगता है अथवा बिना जल के मीन छटपटाती है, ठीक उसी प्रकार की तड़प और छटपटाहट साधक के हृदय में होनी आवश्यक है। उसके लिए जगत् की सारी क्रियायें, सारी घटनायें शून्य हो जानी चाहिए। उसकी दृष्टि में साध्य के अतिरिक्त कुछ और नहीं होना चाहिए। जिस समय मन्त्र और मन्त्र-देवता का ऐक्य हो, जिस समय साधक को स्वयं में, साधना में और साध्य में एक ही वृत्ति दिखायी देने लगे, उसी समय उसे समझ लेना चाहिए कि अब वह और उसका साध्य एक हो गये हैं। बस यही मन्त्र का उद्देश्य होता है, यही उसकी वह शक्ति है, जो साधक और साध्य को एक कर सकती है।

**आत्म-संयम–** साधना के क्षेत्र में साधक का मूल आधार है–

आत्म-संयम। आत्म-संयम के अभाव में साधना नहीं हो सकती। क्षुब्ध और चंचल शरीर तथा मन से आध्यात्मिक जगत् में सफलता मिल ही नहीं सकती। कारण यह है कि जो शक्ति संगठित एवं केन्द्रीभूत करके इष्टदेव में लगनी होती है, वही शक्ति अधोमुख होकर क्षरित हो जाती है, नष्ट हो जाती है।

दूसरी बात भी साधकों को समझना बहुत ही आवश्यक है। वह यह है कि साधना-पथ में आत्मोत्सर्ग की जितनी भी आवश्यकता समझी जाये, उतनी ही कम है। आध्यात्म के गगन में हम चाहे जितनी भी ऊंची उड़ान उड़ लें, योग की चाहे जितनी भी सिद्धि प्राप्त कर लें, हमें यह ज्ञान रहना चाहिए कि जहां तक हमारे भीतर अहंकार और ममकार (मैं और मेरा) हैं, वहां तक इष्ट का सानिध्य एक कल्पना मात्र है। अहंकार के बने रहने पर इष्ट-प्राप्ति असम्भव है। इसीलिए रामकृष्ण देव ने कहा था कि **"अहंकार के मिट जाने पर जगद्-जननी माँ साधक के शव पर अपना नृत्य करती है, वह नृत्य जो एक बार शुरू होकर फिर कभी बन्द नहीं होता।"**

## साधना की गोपनीयता

धर्म-शास्त्रों में साधनाओं को गुप्त रखने का निर्देश दिया गया है। तन्त्र-शास्त्रों में स्थान-स्थान पर "गोपनीयं गोपनीयं गोपनीयं प्रयत्नतः" का निर्देश दिया गया है। तब प्रश्न यह उठता है कि ऐसी हितकर साधनाओं को गुप्त क्यों रखा जाए?

शास्त्रों में साधनाओं को गुप्त रखने का जो निर्देश है, उसके दो कारण हैं। पहला कारण यह है कि अपनी साधना के प्रकट होने से साधक का यश चारों ओर फैलने लगता है। साधना के प्रकट होने पर

साधक को जितना ही यश प्राप्त होगा उतनी ही मात्रा में वह साधना के फल को कम कर देता है। इसीलिए बाईबिल कहती है कि **"ढोल बजाकर दान-पुण्य मत करो। जो ढोल बजाकर दान-पुण्य करते हैं, उन्हें उसका फल उसी समय मिल गया, आगे उनके लिए कुछ भी शेष नहीं बचता।"**

जनसाधारण में यश फैलने पर लोग साधक का सम्मान करने लगते हैं। यही सम्मान साधक के अहंकार का कारण बन जाता है। यदि किसी व्यक्ति विशेष से उसे सम्मान नहीं मिले तो वह उसके द्वेष अथवा दुख का कारण बनता है। उसे अपना अपमान होने पर क्रोध आता है। और यही राग-द्वेष, अहंकार और क्रोध की कीचड़ उसे गर्त में ले जाते हैं। इस कीचड़ में फंसते ही साधक को समझ लेना चाहिए कि उसकी साधना नष्ट हो रही है।

साधना को गोपनीय रखने का दूसरा कारण यह है कि अपने-अपने सुखों और कामनाओं में फंसे लालायित व्यक्ति साधक को घेरने लगते हैं। कोई पुत्र की कामना से उसके चरण छूता है, तो कोई धन की लालसा से उसे पंखा झलता है। ऐसे लोगों के आने-जाने से साधक की साधना में विघ्न उत्पन्न होते हैं। इससे भी अधिक हानि तब होती है, जब साधक को शिष्याएं घेरने लगती हैं। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियां अधिक श्रद्धालु होती हैं। यदि उन्हें किसी साधक का पता चल जाये तो वे किसी न किसी उपाय से उस तक पहुंच ही जाती हैं। भगवद्गीता के अनुसार– "संग से काम उत्पन्न होता है" और जहां कामनियों की भीड़ हो तो ऐसे में काम क्योंकर दूर रह सकता है? इस प्रकार साधकगण अपनी साधना और साध्य को विस्मृत करके उन चेलियों को धन, पुत्र, सुख आदि प्रदान करने लगते हैं। और फिर शनैः-शनैः कितना पतन होता है, यह विश्वामित्र-मेनका

आदि की कथाओं से ज्ञात हो सकता है। इसके अतिरिक्त अनाधिकारी व्यक्तियों के समक्ष रहस्य प्रकट होने पर भी साधक को घृणा अथवा निन्दा का पात्र बनना पड़ता है। कारण यह है कि कुछ साधनाएं इतनी अधिक रहस्यमय होती हैं कि उनके तत्व को समझने में ज्ञानी लोग भी सक्षम नहीं होते। ऐसे में मूढ़ व्यक्तियों से भला क्या अपेक्षा की जा सकती है? और यह इन्सान की प्रकृति है कि जब वह किसी बात को समझ नहीं पाता है तो उसकी निन्दा शुरू कर देता है। इसका सीधा प्रभाव साधक और उसकी साधना पर पड़ता ही है। अतः यह अत्यन्त आवश्यक है कि साधक को अपनी साधना की गोपनीयता बनाये रखनी चाहिए।

## ॥ मन्त्रांग ॥

**मन्त्र और मातृकाएं–** देवनागरी में 16 स्वर और 35 व्यंजन वर्ण हैं। इस प्रकार 51 वर्णों को ही 'मातृका' कहा जाता है। लेकिन 'ज्ञ' वर्ण को हम इसमें सम्मिलित नहीं करते, क्योंकि 'ज्ञ' से तात्पर्य 'ज्ञानी' से है और ज्ञानी इस सृष्टि में मात्र परमात्मा ही है। वर्णमाला के 'अ' से लेकर 'क्ष' तक पचास वर्णों का प्रयोग मन्त्रों में होता है। समस्त मन्त्र-वर्ण इन्हीं मातृकाओं के मध्य में बिखरे हैं। अतः तन्त्र-शास्त्रों में मातृकाओं के पूजन का विधान आवश्यक बताया गया है।

'मातृका' शब्द का अर्थ है– माता या जननी। अतः समस्त वांगमय की यही जननी है। समस्त मन्त्र वर्णात्मक हैं और ये मन्त्र शक्ति-स्वरूप हैं। **शारदातिलक** के सप्तम पटल में यह विधान उल्लिखित है। सभी बीजाक्षर संकेत समूह हैं। इन्हीं बीजाक्षरों से मन्त्र का निर्माण होता है और ये मन्त्र इतने शक्तिशाली हो जाते हैं कि हम

सम्बन्धित देवता से वांछित कर्म करवाने में सफल हो जाते हैं। यह शक्ति भगवान शिव की है। अतः समस्त मन्त्र साक्षात् शिव-स्वरूप हैं। जिसे भगवान शंकर ने स्वयं पार्वती जी से कहा है–

**सर्वे वर्णात्मका मन्त्रास्ते च शक्त्यात्मकाः प्रिये!**
**शक्तिस्तु मातृका ज्ञेया सा च ज्ञेया शिवात्मिका॥**

सिद्ध साधक मन्त्राक्षरों का जप अवश्य करते हैं, लेकिन मन्त्राक्षरों के सभी वर्णों को लोम-विलोम रीति से जपकर वे स्वयं मन्त्ररूप हो जाते हैं। उनकी तपश्चर्या एवं एकाग्रता से आत्मिक स्वरूप प्रकट हो जाने से मन्त्र का अधिष्ठाता देवता स्वयं उपस्थित होकर उनकी सेवा करने के लिए उनके अधीन होकर प्रसन्न रहता है। वास्तव में यह एक उच्च-कोटि का विषय है। यह भी सत्य है कि मन्त्र वही साधक सिद्ध कर सकता है, जो आध्यात्म-विद्या का ज्ञाता हो।

आगम-दर्शन की मूल भित्ति छत्तीस तत्वों पर आधारित है और ये तत्व मातृका के 36 अक्षरों पर आधारित हैं। इन्हीं तत्वों से भौतिक विश्व की उत्पत्ति, स्थिति और लय होती है। इसीलिए मन्त्रात्मक अक्षरों को 'शब्द-ब्रह्म' भी कहा जाता है। जगत् का व्यवहार भी शब्दों के द्वारा ही होता है। अतः शब्द-शक्ति सर्वोपरि मानी जाती है। इन मन्त्रों की साधना से समस्त अभीष्टों की सिद्धि सरलता से की जा सकती है, परन्तु साधना-विधि शास्त्रानुमोदित एवं विधिवत् होनी आवश्यक है।

## ॥ न्यास ॥

न्यास का अर्थ है– 'स्थापन'। बाहर और भीतर के शरीरांगों में अपने मन्त्र और इष्टदेवता के स्थापन को ही न्यास कहा जाता है।

बिना न्यास के मन्त्र जप करने से जप निष्फल और विघ्न-प्रदाता कहा जाता है, यथा–

**शैवी षडंगमुद्रोक्ता वर्णन्यासमथाचरेत्।**
**जप्त्वा चाप्यफलामन्त्रा विघ्नदा न्यासमन्तरा॥**

इस स्थूल शरीर में सर्वथा अपवित्रता है। इसलिए गन्दे शरीर से देवपूजा फलदायी नहीं हो सकती। देवपूजा के लिए आवश्यक है कि यह शरीर दिव्य और शुद्ध हो। अपवित्रता चित्त में ग्लानि उत्पन्न करती है, जिससे विक्षेप और अवसाद उत्पन्न होता है। यह विक्षेप और अवसाद बार-बार आलस्य और तन्द्रा का कारण बनता है। इनसे आक्रान्त होने पर साधक न तो ध्यानमग्न हो सकता है और न ही एकचित्त होकर विधि-विधान के साथ कोई अनुष्ठान सम्पन्न कर सकता है। अतः इन समस्त बाधाओं के मूल कारण अपवित्रता को नष्ट करने के लिए न्यास सर्वश्रेष्ठ साधन है।

हमारी यह देह, इसके विचित्र यन्त्र और वे तत्व, जिनसे इसका निर्माण हुआ है, हमने नहीं बनाये हैं। ये सब उस परमात्मा ने बनाये हैं। इसलिए इसके स्वामी हम नहीं हैं बल्कि ईश्वर हैं। उन्होंने ही कृपा करके इसके भोग का अधिकार हमको दिया है। इसलिए इन्हें 'मेरा' कहना उपयुक्त नहीं है। चूंकि हमारे शरीर का अंग-प्रत्यंग उस परमेश्वर का है, इसीलिए अंग-प्रत्यंग में विभिन्न देवताओं का, विभिन्न भगवत्-शक्तियों का चिन्तन करने की व्यवस्था है। ऐसा करने से 'मेरा' भाव दूर होकर 'ये सब भगवान के हैं' का भाव जाग्रत करना ही न्यास का मूल उद्देश्य है।

## ॥ न्यास के भेद ॥

न्यास कई प्रकार के होते हैं, जो निम्नांकित हैं–

1. **अंगन्यास–** 'अंग' का अर्थ है– शरीर। अंगन्यास का अर्थ है– शरीर के विभिन्न तत्वों का न्यास। अर्थात् देह के अंगों में किसी देवता की स्थापना करके, उनके प्रति 'मेरा' भाव से मुक्त हो जाना ही अंगन्यास कहलाता है। यह न्यास त्रिनेत्र देवताओं के प्रसंग में 'षडंग' और अन्य देवताओं के प्रसंग में पंचांग होता है।

2. **करन्यास–** जो न्यास हाथों की समस्त उंगली व अंगूठों में, करतल तथा करपृष्ठ में किया जाता है, वह करन्यास होता है।

   तत्वज्ञानी कहते हैं कि 'कार्य हम नहीं करते, ये हमारे द्वारा कारित होते हैं। हम कर्त्ता नहीं हैं बल्कि यन्त्रमात्र हैं'। गीता में अर्जुन को भी निमित्तमात्र होने का उपदेश दिया गया है, यथा– 'निमित्तमात्रं भव सव्यसाचिन्' (गीता : 11/33)। इस व्यर्थ कर्तृत्व-अभिमानरूपी महिषासुर का वध करके अहंकार के हाथ से कर्तृत्व-बुद्धि को छीनकर वास्तविक कर्त्ता को अर्पण करना ही इस न्यास-क्रिया का उद्देश्य है। परन्तु आधुनिकता के परिवेश में इन क्रियाओं के मूल महत्व को विस्मृत करके प्रायः एक नीरस मन्त्रोच्चारण और बाह्य हस्तक्रिया मात्र के रूप में ही लिया जाता है।

3. **मातृकान्यास–** मातृकान्यास, स्वर और वर्णों का होता है। मातृका का अर्थ है– "खण्ड-खण्ड माँ" अर्थात् शक्ति। (मातृका का यह अर्थ **पूजा-तत्व** में स्पष्ट किया गया है। उक्त ग्रन्थ एक बगला महात्मा द्वारा लिखा गया है, जिसकी भूमिका परम श्रद्धेय श्री गोपीनाथ जी कविराज, एम०ए०डी०लिट् ने लिखी है। उन्होंने ही इस ग्रन्थ का प्रकाशन किया है।) हमारी इस

खण्ड-खण्ड-देह में वर्णोच्चारण आदि क्रिया-कलाप का कर्तृत्व इन्हीं मातृकाओं के हाथों में न्यस्त है। ये मातृका ही हमारी इस खण्ड-खण्ड-देह में स्थित– परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी का स्तर भेद करके, हमारे द्वारा उच्चारित शब्दों की वास्तविक स्वामिनी हैं। मातृका न्यास के परिणामस्वरूप हम अपनी इस देहविच्छिन्न खण्डीकृत माँ को जगद्-व्यापिनी माँ (शक्ति) में मिलाकर अखण्ड मातृका शक्ति, अखण्ड शब्द-ब्रह्म तत्व का स्वरूप आस्वादन का लाभ प्राप्त करते हैं। अतः माँ को शब्द-ब्रह्म रूप में, वेद रूप में, आत्म-प्रकाश करने की योग्यता दान करने का नाम ही मातृकान्यास है।

4. **ऋष्यादिन्यास–** ऋष्यादिन्यास के छः अंग होते हैं– सिर में ऋषि, मुख में छन्द, हृदय में देवता, गुह्य स्थान में बीज, पैरों में शक्ति और सर्वांग में कीलक। इनके अतिरिक्त और भी बहुत से न्यास हैं, जिनका वर्णन प्रसंगानुसार किया जायेगा। शिवजी के मुख से सर्वप्रथम जिस साधक ने मन्त्र को सुनकर सिद्ध किया था, वह इस मन्त्र के ऋषि कहलाते हैं। उस मन्त्र के उन्हीं ऋषि का न्यास मस्तक में गुरु मानकर किया जाता है। इस प्रकार हम उनके भाव से परिभावित होकर, अपने द्वारा उच्चारित वाक्यों को ऋषिवाक्य अथवा वेदवाक्य के रूप में अनुभव करते हैं। ऐसी पवित्र भावना से भावित होकर हमारी देह, हमारी वागिन्द्रिय ऋषियों के यन्त्ररूप में परिगणित हो जाती है।

5. **व्यापक न्यास–** जब किसी भी अंग को स्पर्श किये बिना समस्त अंगों में मन्त्र न्यास किया जाता है, उसे व्यापक न्यास किया जाता है। सर्वभूत में सर्वत्र ईश्वरीय सत्ता की, ईश्वरीय

कार्यप्रणाली की और ईश्वरीय आनन्द की उपलब्धि को प्राप्त करना ही व्यापक न्यास का लक्ष्य है। जीव-जगत् उन परमेश्वर द्वारा रचित मूर्ति है। इस मूर्ति के भीतर उनके अस्तित्व और उनकी माया का दर्शन करना, उनमें सत्य-प्रतिष्ठा, प्राण-प्रतिष्ठा और आनन्द-प्रतिष्ठा का अधिकार प्राप्त करना ही व्यापक न्यास-क्रिया की स्वाभाविक परिणति है।

शास्त्रों में इस बात पर बहुत अधिक बल दिया गया है कि केवल न्यास के द्वारा ही मन्त्र-सिद्धि और देवत्व की उपलब्धि हो जाती है। हमारे भीतर और बाहर देह के अंग-प्रत्यंग में देवताओं के निवास और उनके कारण शरीर की दिव्यता होने का अनुभव करके ही मन में अकथित नवीन चेतना एवं स्फूर्ति का जागरण होने लगता है। न्यास सिद्ध होते ही परमात्मा से एकत्व स्वयं ही हो जाता है। न्यासरूपी कवच पहनने पर कोई भी आध्यात्मिक आधिदैविक विघ्न साधक के निकट नहीं आ सकते।

मुख्यतः महाषोढ़ा, महाशक्ति न्यास, महाचक्र न्यास आदि शरीर को वज्रवत् बना देते हैं। सभी न्यासों का एक ही उद्देश्य होता है कि साधक सर्वत्र परमात्मा का दर्शन करे, उनके ध्यान एवं सेवा की योग्यता प्राप्त करे। अपने भीतर से निर्मम अहंकार को त्याग कर, उन्हें कर्त्ता और स्वामी मानकर इस अवस्था को प्राप्त करे कि यह सम्पूर्ण देह उस परमात्मा की है और मैं उस यान्त्रिकी का केवल एक यन्त्र मात्र हूं।

**देवता–** मन्त्र का देवता, जो अपने हृदय का धन है, जीवन का संचालक है, जीव मात्र के समस्त क्रिया-कलापों को प्रेरित, संचालित एवं नियन्त्रित करने वाला है। जिसकी शक्ति साधक के हृदय में स्थित होती है, उसका न्यास अपने हृदय में किया जाता है।

**छन्द**— अक्षर अथवा पदों से छन्द का निर्माण होता है। प्रत्येक मन्त्र में कोई न कोई छन्द होता है। गायत्री, अनुष्टुप, त्रिष्टुप, वृहती आदि अनेकों छन्द हैं। इनका उच्चारण मुख से किया जाता है, इसलिए इसका न्यास मुख में होता है।

**बीज**— मन्त्र-शक्ति को उद्‌भाषित करने वाले तत्व को 'बीज' कहा जाता है। उसके द्वारा चूंकि सृजनात्मक कार्य होता है, अतः उसका न्यास सृजनांग अर्थात् गुप्तांग में किया जाता है।

**शक्ति**— जिस तत्व की सहायता से बीज मन्त्र-रूप में परिणत हो जाता है, वह तत्व 'शक्ति' कहलाता है। इसका न्यास पाद-स्थान में किया जाता है।

**विनियोग**— 'गौतमीय तन्त्र' निर्देश देता है कि "यदि मन्त्र का विनियोग न करके मात्र जप ही किया जाये तो मन्त्र दुर्बल हो जाता है।" मन्त्र को फल की दिशा का निर्देश देना अर्थात् अपनी कामना की अभिव्यक्ति करने को ही विनियोग कहते हैं। यह ग्रन्थ यह भी स्पष्ट करता है कि ऋषि एवं छन्द के ज्ञान के अभाव में मन्त्र का फल प्राप्त नहीं होता।

**कीलक**— विनियोग में ऋषि, छन्द, देवता, शक्ति एवं बीज के अतिरिक्त एक अन्य तत्व भी होता है, जिसे कीलक कहा जाता है। इसका न्यास सर्वांग में किया जाता है।

## ॥ न्यास में अंगुलियों का क्रम ॥

देह में बाह्य न्यास करने के लिए अंगुलियों व अंगूठों का प्रयोग किया जाता है। विभिन्न अंगुलियों के द्वारा न्यास करने का क्रम इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| हृदय में न्यास | तर्जनी, मध्यमा और अनामिका के द्वारा। |
| शिर में न्यास | मध्यमा और तर्जनी के योग से। |
| शिखा में न्यास | अंगूठे से। |
| कवच-निर्माण | दशों अंगूठे व अंगुलियों से। |
| नेत्र में न्यास | मध्यमा और अनामिका से। |
| करतल-करपृष्ठ न्यास | तर्जनी और मध्यमा से। |

यदि देवता द्विनेत्र हो तो तर्जनी और मध्यमा से नेत्र में न्यास किया जाता है। यदि देवता त्रिनेत्र हो तो तर्जनी, मध्यमा और अनामिका अंगुलियों से न्यास किया जाता है।

किसी-किसी मन्त्र में अंगन्यास का मन्त्र नहीं मिलता। ऐसी स्थिति में देवता के नाम के प्रथम अक्षर से अंगन्यास करना चाहिए।

पंचांग न्यास में नेत्र न्यास नहीं किया जाता है।

मात्र अंगूठे और अनामिका को मिलाकर भी न्यास सम्पादित किया जा सकता है।



अध्याय 5

# श्री धूमावती पूजन-विधान

भगवती धूमावती सप्तम महाविद्या हैं जो बहुत ही तीव्र और शीघ्र परिणाम प्रदान करने वाली हैं। इसीलिए इन्हें "उग्र कोटि" की श्रेणी में स्थापित किया गया है। अतः इनकी साधना सम्पन्न करने के लिए साधक को सर्वप्रथम गुरु-दीक्षा लेनी चाहिए, क्योंकि सही मार्ग-दर्शन के अभाव में त्रुटि होना सम्भव है, जो साधक के हित में नहीं है। उनके मन्त्र की दीक्षा के अभाव में श्री धूमावती महाविद्या के मन्त्र की उपासना साधक को सफलता प्रदान नहीं कर सकती, ऐसी ही परम्परा है। इनकी दीक्षा किसी शुक्ल पक्ष के शुभ दिन में अथवा उत्साह में किसी गुरुवार के दिन किसी योग्य गुरु से प्राप्त करनी चाहिए। तत्पश्चात् साधक को पुरश्चरण के लिए तत्पर होना चाहिए।

## ॥ उचित समय तथा विधि ॥

वैसे भगवती धूमावती की साधना चन्द्रग्रहण अथवा सूर्यग्रहण में शीघ्र फलदायी है। यदि ऐसा कोई ग्रहण पड़ रहा है तो ग्रहण काल आरम्भ होते ही इनकी साधना आरम्भ करके ग्रहण काल के समापन तक करने का विधान है। इनकी साधना के लिए एक एकान्त कमरे

में पवित्र स्थान पर आम की लकड़ी से बना सिंहासन स्थापित करके उसके ऊपर एक सफेद चादर बिछाकर धूमावती का चित्र स्थापित करें। सिंहासन के चारों कोनों अर्थात् चारों दिशाओं में गाय के शुद्ध घी के चार चौमुख दीपक जलायें। सुगन्धित धूप अथवा अगरबत्ती जलायें। सफेद वस्त्र धारण करें तथा पूजन में पुष्प, अक्षत्, सफेद चन्दन तथा नैवेद्य आदि सभी वस्तुयें सफेद रंग की प्रयोग में लायें। सिंहासन पर चित्र के सामने किसी प्लेट में श्वेत कपड़ा बिछायें अथवा श्वेत पुष्प बिछाकर प्राण-प्रतिष्ठित यन्त्र की स्थापना करें। माला मोती अथवा आक की लकड़ी से बनी हुई प्रयोग में लायें। हवन सामग्री में कौए के पंख अवश्य मिलायें। यदि ग्रहण काल न हो तो इनकी साधना किसी भी कृष्ण पक्ष के शनिवार से आरम्भ करनी चाहिए। ज्येष्ठा नक्षत्र में इनकी साधना आरम्भ करना विशेष फल प्रदान करने वाला होता है। साधना 40 दिनों में पूर्ण करें। अनुष्ठान काल में सभी निर्धारित नियमों का पालन करते हुए अन्तिम दिन यानि 41वें दिन सम्पूर्ण किये गये जप का दशांश हवन करें। तत्पश्चात् हवन के दशांश मन्त्रों से तर्पण और तर्पण के दशांश मन्त्रों से मार्जन करके इसके दशांश संख्या में कन्याओं अथवा ब्राह्मणों को भोजन कराकर तृप्त करें तथा यथा-योग्य दान-दक्षिणा प्रदान करें। अपने माता-पिता का आशीर्वाद लें तथा गुरुदेव को यथा-योग्य दान-दक्षिणा प्रदान करके उन्हें सन्तुष्ट करें। सदैव स्मरण रखें कि अपने बुजुर्गों तथा गुरुदेव का आशीर्वाद ही आपकी साधना को सफलता प्रदान करता है। इसीलिए साधना के क्षेत्र में गुरु को माता-पिता और भगवान से अधिक सम्मान दिया जाता है।

जिस दिन आप साधना आरम्भ करें उस दिन प्रातः कृत्य करने के उपरान्त अपने गुरुदेव का ध्यान करें। यदि गुरु धारण नहीं किया

है तो धारण कर लेना चाहिए, लेकिन जब तक गुरु धारण नहीं किया जाये तब तक भगवान शिव अथवा श्री दक्षिणामूर्त्ति को ही अपना गुरु मान लेना चाहिए। यदि गुरु धारण किया हो तो सर्वप्रथम निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें–

**ॐ श्री गुरुवे नमः।**

यदि गुरु न हों तो निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें–

**ॐ नमः शिवाय।**

इसके उपरान्त अपने जीवन के सभी शुभ-अशुभ कर्म अपने गुरु को समर्पित कर दें और फिर मानसिक रूप से शुभ कर्म किये जाने हेतु अनुमति ग्रहण करें। इसके उपरान्त अपने मूलाधार की कर्णिका के भीतर अधोमुख स्वयम्भू लिंग पर लपेटे लिये हुए सुषुप्तावस्था में भुजंगाकार कुण्डलिनी का ध्यान करें और 'हुं' का उच्चारण करें और अनुभव करें कि आपकी कुण्डली जाग्रत हो रही है और उठकर सिर की ओर जा रही है। इसके उपरान्त श्री धूमावती देवी का ध्यान करें।

## चौर–गणपति

साधना काल में आपने अनुभव किया होगा कि यदा-कदा जम्हाई, आलस्य अथवा छींक आदि आती हैं। ऐसा चौर-गणाधिपों के कारण होता है। हमारे शरीर में जो कुण्डलिनी कमल है, अर्थात् जो-जो चक्र का स्थान है, वहां पर पचास गण देवताओं के ज्योतिस्वरूप जो मुनिगण हैं, वे जम्हाई लिया करते हैं और चक्र के कमलदलों में स्थित होकर हमारे द्वारा किये गये जप का तेज हर लेते हैं। इन्हें चौर गणाधिप भी कहा जाता है। जहां-जहां भी कोई जप-तप जैसा कार्य

होता है, वहां ये गणाधिप उपस्थित रहते हैं। अतः इनकी तृप्ति एवं प्रसन्नता हेतु **चौर मन्त्र** का जप अवश्य ही करना चाहिए। इन मन्त्रों के बिना की गयी पूजा से दोष उत्पन्न होता है और साधक द्वारा किये गये जपादि कार्य निष्फल हो जाते हैं, क्योंकि जप के तेज को स्वयं गणपति हर लेते हैं। इसलिए इन मन्त्रों का जप करना आवश्यक है। नीचे चौर गणेश मन्त्रों का उल्लेख किया जा रहा है, जिनका जप शरीर के विभिन्न अंगों पर किया जाता है। प्रत्येक मन्त्र का दस-दस बार जप करते हुए उस स्थान पर ध्यान लगाना है, जिस स्थान का नाम मन्त्र के साथ उल्लिखित है।

- हृदय पर **क्रों**
- दायें नेत्र पर **ह्रीं ह्रीं**
- बायें नेत्र पर **ह्रीं ह्रीं**
- दायें कान पर **ह्रीं ह्रीं**
- बायें कान पर **ह्रीं ह्रीं**
- दायीं नाक पर **हुं हुं**
- बायीं नाक पर **हुं हुं**
- मुख पर **ह्रीं ह्रीं ह्रीं ह्रीं**
- नाभि पर **ऐं क्लीं**
- लिंग/योनि पर **ह्सौः**
- दोनों भौहों के मध्य **हुं**

इसके उपरान्त आप अपने प्रातःकाल के दैनिक कार्यों से निवृत्त होकर, स्नानादि के उपरान्त अपने पूजा-गृह में प्रवेश करें और अपने हाथों में गन्ध-पुष्प लेकर नैर्ऋत्य कोण की दिशा में निम्नांकित मन्त्र

बोलते हुए गन्ध-पुष्प छोड़ दें—

**ॐ वास्तु पुरुषाय नमः।**

पुनः हाथ में उक्त सामग्री लें और निम्नांकित मन्त्र बोलते हुए नैर्ऋत्य कोण की दिशा में छोड़ दें—

**ॐ ईशाय नमः।**

इसके बाद पुनः हाथ में उक्त सामग्री लेकर निम्नांकित मन्त्र बोलकर उसी स्थान पर सामग्री छोड़ दें—

**ॐ ब्रह्मणे नमः।**

इसके बाद अपने दायें हाथ में पीली सरसों लेकर निम्नांकित मन्त्र का उच्चारण करके पीली सरसों अपने चारों ओर बिखेर दें—

**ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भुवि संस्थितः।**
**ये भूता विघ्न-कर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया॥**
**ॐ सर्व विघ्नान उत्सारय हुं फट् स्वाहा।**

इसके बाद निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए पृथ्वी पर बायें पैर से भूमि पर आघात करें—

**ॐ पवित्र वज्र भूमे हुं फट् स्वाहा।**

तदोपरान्त जल लेकर अपनी अनामिका उंगली से अपने आसन वाले स्थान पर त्रिकोण का चिह्न बनाकर निम्नलिखित मन्त्र से प्रणाम करें—

**ॐ कामरूपाय नमः।**

अब त्रिकोण वाले स्थान पर अपना आसन बिछा दें और निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें—

**ॐ पृथिवी त्वया धृतालोका देवि त्वं विष्णुना-धृता।**
**त्वं च धारय मां नित्यं पवित्रं कुरु च आसनम्॥**

इसके बाद आसन को निम्नांकित मन्त्र से प्रणाम करें–

**क्लीं आधार शक्त्यै कमलासनाय नमः।**

तदोपरान्त निर्दिष्ट दिशा की ओर मुंह करके बैठ जायें और आचमन करें। फिर **'ॐ ह्रीं श्रीं'** का उच्चारण करते हुए शिखा-बंधन करें। जो साधक शिखा न रखते हों वे मानसिक रूप से शिखा की भावना करते हुए क्रिया करें। उसके बाद **'ॐ ह्रीं श्रीं'** मन्त्र का मानसिक उच्चारण करते हुए प्राणायाम करें। तदोपरान्त निम्नांकित मन्त्र पढ़ते हुए अपने ऊपर जल छिड़कें–

**ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थांगतोऽपि वा।**
**यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्यभ्यन्तरः शुचि॥**

## ॥ संकल्प ॥

अब हाथ में जल, अक्षत्, पुष्प व कुछ मुद्रा लेकर संकल्प लें–

**ॐ श्री गणेशाय नमः।**
**ॐ गजाननं भूत-गणादि सेवितं,**
**कपित्थ-जम्बूफल-चारु भक्षणम्।**
**उमासुतं शोक विनाशकारकं,**
**नमामि विघ्नेश्वर पाद-पंकजम्॥**
**सर्वमंगल-मांगल्ये शिवे सर्वार्थ-साधिके।**
**शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तुते॥**
**श्री महागौर्य नमः।**

**शुक्लाम्बरधरं देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम्।**
**प्रसन्न-वदनं ध्यायेत् सर्व-विघ्नोप-शान्तये॥**
**ॐ श्री विष्णवे नमः।**

**"ॐ अद्य ब्रह्मणेऽह्नि द्वितीयपरार्धे श्री श्वेत-वाराह-कल्पे वैवस्वत-मन्वन्तरे-ऽष्टा विंशति तमे कलियुगे कलि-प्रथम-चरणे बौद्धावतारे पृथ्वीलोके जम्बूद्वीपे भरतखण्डे भारत वर्षे .... अमुक क्षेत्रे .... नामक संवत्सरे .... मासे .... पक्षे .... तिथौ .... वासरे .... गौत्रोत्पन्न .... अहम् .... आत्मज श्री .... काले .... श्री भगवती धूमावती महाविद्यायाः प्रसाद सिद्धि द्वारा मम सर्वाभीष्ट सिद्धयर्थं यथाशक्ति, यथाज्ञानेन, यथा-सम्भावितोपचार-द्रव्यै यथालब्धोपचारेण पूजनमहं करिष्ये।"**

इसके उपरान्त अक्षतों की एक ढेरी बनाकर उस पर दीपक की स्थापना कर्म-साक्षी के रूप में करके प्रार्थना करें–

**दीप-पूजन–**

**भो दीप देवीरूपस्त्वं कर्मसाक्षी ह्यविघ्नकृत्।**
**यावत्कर्म-समाप्तिः स्यात् तावत् त्वं सुस्थिरो भव॥**

**माला-पूजन–** इसके उपरान्त स्फटिक, मोती अथवा रुद्राक्ष की माला लेकर उसका पूजन करें–

**ॐ माले माले महामाले सर्वतत्व-स्वरूपिणि।**
**चतुर्वर्गस्त्वयि न्यस्तस्तस्माने सिद्धिदा भव॥**
**ॐ ह्रीं मालायै नमः।**

अब गुरु-वंदना करें–

**गुरु-वंदना–**

**अखण्ड मण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्।**
**तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्री गुरुवे नमः।।**
**अज्ञान तिमिरान्धस्य ज्ञानांजन शलाक्या।**
**चक्षुरून्मीलितं येन तस्मै श्री गुरुवे नमः।।**
**देवतायाः दर्शनं च करुणा वरुणालयं।**
**सर्वसिद्धि प्रदातारं श्री गुरुं प्रणमाम्यहम्।।**
**वराभय कर नित्यं श्वेत पद्म निवासिनं।**
**महाभय निहन्तारं गुरुदेवं नमाम्यहम्।।**

**नमस्कार-मन्त्र–** इसके उपरान्त निम्नलिखित मन्त्रों से सम्बन्धित देवी-देवताओं एवं वेद-शास्त्रों को नमस्कार करते हुए आचमनी से जल डालें–

- **ॐ श्री गुरुवे नमः।**
- **ॐ क्षं क्षेत्रपालाय नमः।**
- **ॐ वास्तु पुरुषायै नमः।**
- **ॐ विघ्न राजायै नमः।**
- **ॐ देवतायै नमः।**
- **ॐ ऋषियै नमः।**
- **ॐ तीर्थायै नमः।**
- **ॐ दुर्गायै नमः।**
- **ॐ विनायकायै नमः।**
- **ॐ शम्भु शिवायै नमः।**
- **ॐ भैरवायै नमः।**

- **ॐ बटुकायै नमः।**
- **ॐ ब्रह्मायै नमः।**
- **ॐ नैर्ऋत्यै नमः।**
- **ॐ चक्रपाणायै नमः।**
- **ॐ विघ्ननाथायै नमः।**
- **ॐ वेद-शास्त्रायै नमः।**
- **ॐ पुराणायै नमः।**
- **ॐ योगिन्यै नमः।**
- **ॐ दिक्पालायै नमः।**
- **ॐ मन्त्र-तन्त्र-यन्त्रायै नमः।**
- **ॐ मातृकायै नमः।**
- **ॐ पंचभूतायै नमः।**
- **ॐ महाभूतायै नमः।**

**कलश-स्थापन व पूजन–** इसके बाद अपने समक्ष एक साफ-सुथरी लकड़ी की चौकी रखकर उस पर एक सफेद कपड़ा बिछाकर उस पर एक प्लेट में प्राण-प्रतिष्ठित धूमावती यन्त्र तथा उनका एक चित्र अथवा मूर्ति स्थापित कर लें। इसके उपरान्त कलश-पूजन किया जाता है। जिन साधकों को अनुष्ठान सम्पन्न करना है, वे कलश की स्थापना करें और जिन्हें सामान्य पूजन और जप करना है, वे कलश के स्थापन पर पानी भरकर कोई पात्र पूजा-स्थल में रखें। नित्य पूजा में कलश-स्थापना की आवश्यकता नहीं होती। यदि आपने अनुष्ठान करना है तो कलश-पूजन निम्नवत् होगा–

**ॐ अपां पतये वरुणाय नमः। अस्मिन् कलशे वरुणं सांगं सपरिवारं सायुधं सशक्तिकम्-आवहयामि। कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः। मूले त्वस्य स्थितो ब्रह्म मध्ये मातृगणाः स्मृताः।। कुक्षौ तु सागराः सर्वे सप्तद्वीपा वसुन्धरा। ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः। अंगैश्च सहिताः सर्वे कलशं तु समाश्रिताः।। अत्र गायत्री सावित्री शान्ति-पुष्टिकरी तथा। आयान्तु देवपूजार्थं दुरितक्षय-कारकाः। गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति। नर्मदे सिन्धु-कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु।। सर्वे समुद्राः सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः। आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षय-कारकाः।। ॐ वरुणाद्यावाहित-देवताः स्थापयामि। ॐ वरुणाद्यावाहित-देवताभ्यो नमः।**

इस प्रकार वरुण देवता का आवाहन करके उनका गन्ध-पुष्प आदि से पूजन करें, फिर प्रार्थना करें–

## ।। प्रार्थना ।।

**देव-दानव-संवादे मथ्यमाने महोदधौ। उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ विधृतो विष्णुना स्वयम्।। त्वत्तवये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिताः। त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः।। शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः। आदित्या वसवो रूद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः।। त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदाः। त्वत्प्रसादादिमां पूजां कर्तुमिहे जलोद्भव। सान्निध्यं कुरु मे देव प्रसन्नो भव सर्वदा।।**

इसके बाद कलश पर स्थित पूर्णपात्र में वस्त्र के ऊपर रोली से धूमावती देवी के यन्त्र का निर्माण करें अथवा किसी धातु या स्फटिक

आदि से बने हुए यन्त्र की स्थापना करके उसका आवरण-पूजन करें। सर्वप्रथम भगवती धूमावती का ध्यान करें।

**॥ ध्यान ॥**

**ध्यायेत् कालाभ्र-नीलां विकलित-वदनां काक-नासां विकर्णाम्।**
**संमार्जन्युल्क शूर्पै-र्युत मुसल-करां वक्रदन्तां विषास्याम्॥**
**ज्येष्ठां निर्वाणवेषां भ्रकुटित नयनां मुक्त - केशीमुदाराम्।**
**शुष्कोत्तुंगाति-तिर्यक्-स्तन-भर-युगलां निष्कृपां शत्रु-हन्त्रीम्॥**

**प्राण-प्रतिष्ठा—** भगवती का इस प्रकार ध्यान करने के उपरान्त चित्र अथवा प्रतिमा में निम्नानुसार प्राण-प्रतिष्ठा करें—

**ॐ आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों ॐ क्षं सं हंसः ह्रीं ॐ हंसः श्रीमद् धूमावत्याः प्राणा इह प्राणाः। आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों ॐ क्षं सं हंसः ह्रीं ॐ हंसः श्रीमद् धूमावत्याः जीव इह स्थितः। आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों ॐ क्षं सं हंसः ह्रीं ॐ हंसः श्रीमद् धूमावत्याः सर्वेन्द्रियाणि इह स्थितानि। ॐ आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों ॐ क्षं सं हंसः ह्रीं ॐ हंसः श्रीमद् धूमावत्याः वाङ्मनश्चक्षु श्रोत्र घ्राण प्राणा इहागत्य सुखं चिरन्तिष्ठन्तु स्वाहा।**

**मातृकान्यास—** इस प्रकार प्राण-प्रतिष्ठा करने के बाद देवता के स्वरूप का मन में ध्यान करें। फिर प्राणायाम, ऋष्यादिन्यास आदि करके मातृकान्यास सम्पादित करें—

**विनियोग—** अपने दाहिने हाथ में जल लेकर उच्चारण करें—

**ॐ अस्य मातृका मन्त्रस्य ब्रह्मा ऋषिः, गायत्री छन्दो, मातृका सरस्वती देवता, हलो बीजानि स्वराश्शक्तयस्तदुभयं**

**कीलकं मम अभीष्ट सिद्धयर्थे जपे विनियोगः।**

विनियोग करने के बाद अपने हाथ में लिया जल भूमि पर छोड़ दें। फिर ऋष्यादिन्यास सम्पन्न करें–

**ऋष्यादिन्यास–**

**शिरसि ब्रह्मणे ऋषये नमः।**

**मुखे गायत्री छन्दसे नमः।**

**हृदि मातृका सरस्वत्यै देवतायै नमः।**

**लिंगे हल्भ्यो बीजेभ्यो नमः।**

**पादयो स्वरेभ्य शक्तिभ्यो नमः।**

**सर्वांगे उभय कीलकाय नमः।**

**षडंगन्यास–** इसके बाद षडंगन्यास करें–

**अं कं खं गं घं ङ आं हृदयाय नमः।**

**इं चं छं जं झं ञं ईं शिरसे स्वाहा।**

**उं टं ठं डं ढं णं ऊं शिखायै वषट्।**

**एं तं थं दं धं नं ऐं कवचाय हुम्।**

**ओं पं फं बं भं मं औं नेत्रत्रयाय वौषट्।**

**अं यं रं लं वं शं षं हं क्षं अः अस्त्राय फट्।**

**करन्यास–** इसी प्रकार करन्यास करें–

**अं कं खं गं घं ङ आं अंगुष्ठाभ्यां नमः।**

**इं चं छं जं झं ञं ईं तर्जनीभ्यां स्वाहा।**

**उं टं ठं डं ढं णं ऊं मध्यमाभ्यां वषट्।**

**एं तं थं दं धं नं ऐं अनामिकाभ्यां हुम्।**

**ओं पं फं बं भं मं औं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्।**

**अं यं रं लं वं शं षं हं क्षं अः करतल-कर-पृष्ठाभ्यां फट्।**

**बहिर्मातृका न्यास–** इस प्रकार करन्यास करने के उपरान्त बहिर्मातृका न्यास सम्पन्न करें–

**अं नमः ललाटे। आं नमः मुखवृत्ते। इं नमः दक्ष नेत्रे। ईं नमः वाम नेत्रे। उं नमः दक्ष कर्णे। ऊं नमः वाम कर्णे। ऋं नमः दक्ष नासायाम्। ॠं नमः वाम नासायाम्। लृं नमः दक्ष गण्डे। ॡं नमः वाम गण्डे। एं नमः ऊर्ध्वोष्ठे। ऐं नमः अधरोष्ठे। ओं नमः ऊर्ध्वदन्तपंक्तौ। औं नमः अधोदन्तपंक्तौ। अँ नमः शिरसि। अः नमः मुखे। कं नमः दक्षिण बाहुमूले। खं नमः कूर्परे। गं नमः मणिबन्धे। घं नमः अंगुलिमूले। ङँ नमः अंगुल्यग्रे। चं नमः वाम बाहुमूले। छं नमः कूर्परे। जं नमः मणिबन्धे। झं नमः अंगुलिमूले। ञं नमः अंगुल्यग्रे। टं नमः दक्षिणोरूमूले। ठं नमः जानुनि। डं नमः गुल्फे। ढं नमः अंगुलिमूले। णं नमः अंगुल्यग्रे। तं नमः वामोरूमूले। थं नमः जानुनि। दं नमः गुल्फे। धं नमः अंगुलिमूले। नं नमः अंगुल्यग्रे। पं नमः दक्षपार्श्वे। फं नमः वामपार्श्वे। बं नमः पृष्ठे। भं नमः नाभौ। मं नमः उदरे। यं त्वगात्मने नमः हृदये। रं असृगात्मने नमः दक्षांसे। लं मांसात्मने नमः ककुदि। वं मेदात्मने नमः वामांसे। शं अस्थ्यात्मने नमः हृदयादि दक्षहस्तान्तम्। षं मज्जात्मने नमः हृदयादि वाम भुजाग्रान्तम्। सं शुक्रात्मने हृदयादि दक्षपादाग्रान्तम्। हं आत्मने नमः हृदयादि वामपादाग्रान्तम्। क्षं परमात्मने नमः हृदयादि मस्तकान्तम्।**

**मानसोपचार पूजन–** इसके बाद देवी का मानसोपचार पूजन करें–

**ॐ लं पृथिव्यात्मकं धूमावत्यै गंधं परिकल्पयामि।**

**ॐ हं आकाशात्मकं धूमावत्यै पुष्पं परिकल्पयामि।**

**ॐ यं वायव्यात्मकं धूमावत्यै धूपं परिकल्पयामि।**

**ॐ रं अग्न्यात्मकं धूमावत्यै दीपं परिकल्पयामि।**

**ॐ वं अमृतात्मकं धूमावत्यै नैवेद्यं परिकल्पयामि।**

**ॐ सं सौमात्मकं धूमावत्यै ताम्बूलं परिकल्पयामि।**

इसके बाद तीन बार प्राणायाम करें तथा षडंगन्यास आदि सम्पन्न करके सप्ताक्षरी मन्त्र का 108 बार जप करें।

**सप्ताक्षरी मन्त्र : धूं धूमावती स्वाहा।**

इसका विनियोग निम्नवत् है–

**विनियोग– अस्य श्री धूमावती मन्त्रस्य नारसिंह ऋषिः, पंक्तिश्छंदः, धूमावती (ज्येष्ठा) देवता, धूं बीजं, स्वाहा शक्तिः शत्रु निग्रहे जपे विनियोगः।**

**ऋष्यादिन्यास–** इसके उपरान्त ऋष्यादिन्यास करें–

**शिरसि नारसिंह ऋषये नमः।**

**मुखे पंक्तिश्छन्दसे नमः।**

**हृदि धूमावती देवतायै नमः।**

**धूं बीजाय नमः गुह्ये।**

**स्वाहा शक्तये नमः पादौ।**

**अंगन्यास–** इसके बाद अंगन्यास करें–

**ॐ धां हृदयाय नमः।**

**ॐ धीं शिरसे स्वाहा।**

**ॐ धूं शिखायै वषट्।**

ॐ धैं कवचाय हुम्।

ॐ धौं नेत्रत्रयाय वौषट्।

ॐ धः अस्त्राय फट्।

**करन्यास–** इसके उपरान्त करन्यास करें–

ॐ धां अंगुष्ठाभ्यां नमः।

ॐ धीं तर्जनीभ्यां स्वाहा।

ॐ धूं मध्यमाभ्यां वषट्।

ॐ धैं अनामिकाभ्यां हुम्।

ॐ धौं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्।

ॐ धः करतल-कर-पृष्ठाभ्यां फट्।

## ॥ ध्यान ॥

विवर्ण्णा चञ्चलां दुष्टा दीर्घां च मलिनाम्बरा।
विमुक्त-कुन्तलां रूक्षा विधवा विरल-द्विजा॥
काकध्वज - रथारूढा विलम्बित - पयोधरा।
शूर्प्पहस्ताति - रुक्षाक्षा धूतहस्ता वरान्विता॥
प्रवृद्ध - घोणा तु भृशंकुटिला कुटिलेक्षणा।
क्षुत्पिपासादिर्दता-नित्यम्-भयदा कलहास्पदा॥

अथवा

ध्यायेत् कालाभ्र-नीलां विकलित-वदनां काक-नासां विकर्णाम्।
संमार्जन्युल्क शूर्पै-र्युत मुसल-करां वक्रदन्तां विषास्याम्॥

**ज्येष्ठां निर्वाणवेषां भ्रकुटित नयनां मुक्त - केशीमुदाराम्।**
**शुष्कोत्तुंगाति-तिर्यक्-स्तन-भर-युगलां निष्कृपां शत्रु-हन्त्रीम्॥**

इसके बाद यन्त्रोद्धार एवं मन्त्रोद्धार करें—

**यन्त्रोद्धार—**

**अनुक्तकल्पे यन्त्रन्तु लिखेत्पद्मन्दलाष्टकम्।**
**षट्कोणकर्णिकन्तत्र वेदद्वारोपशोभितम्॥**

**मन्त्रोद्धार—**

**दान्तौ सार्वीशबिन्द्वन्तबीजे धूमावती द्विठः।**
**धूमावतीमनुः प्रोक्तो वैरिनिग्रहकारकः॥**

**मन्त्र—धूं धूं धूमावती ठःठः। ( अष्टाक्षर मन्त्र )**

**विनियोग— अस्य धूमावती मन्त्रस्य पिप्लाद ऋषिः, निवृच्छंदः, धूमावती देवता, धूं बीजं, स्वाहा शक्तिः, धूमावती कीलकं, शत्रुहननेपि ( विनाशार्थे ) जपे विनियोगः।**

तन्त्रान्तर से यह मन्त्र इस प्रकार है—

**मन्त्र— धूं धूं धूमावती स्वाहा।**

इसका विनियोग निम्नवत् है—

**विनियोग— अस्य धूमावती मन्त्रस्य पिप्लाद ऋषिः, निवृच्छंदः, ज्येष्ठा देवता, धूं बीजं, स्वाहा शक्तिः, धूमावती कीलकं ममाभीष्ट सिद्धयर्थे जपे विनियोगः।**

**ऋष्यादिन्यास—** इसके उपरान्त ऋष्यादिन्यास करें—

**शिरसि पिप्लादऋषये नमः।**

**मुखे निवृच्छन्दसे नमः।**

**हृदि धूमावत्यै नमः।**

**धूं बीजाय नमः गुह्ये।**

**स्वाहा शक्तये नमः पादौ।**

**अंगन्यास–** इसके बाद अंगन्यास करें–

**ॐ धां हृदयाय नमः।**

**ॐ धीं शिरसे स्वाहा।**

**ॐ धूं शिखायै वषट्।**

**ॐ धैं कवचाय हुम्।**

**ॐ धौं नेत्रत्रयाय वौषट्।**

**ॐ धः अस्त्राय फट्।**

**करन्यास–** इसके उपरान्त करन्यास करें–

**ॐ धां अंगुष्ठाभ्यां नमः।**

**ॐ धीं तर्जनीभ्यां स्वाहा।**

**ॐ धूं मध्यमाभ्यां वषट्।**

**ॐ धैं अनामिकाभ्यां हुम्।**

**ॐ धौं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्।**

**ॐ धः करतल-कर-पृष्ठाभ्यां फट्।**

उपर्युक्तानुसार न्यास सम्पन्न करने के उपरान्त भगवती धूमावती का ध्यान करें–

**॥ ध्यान ॥**

(1)

**विवर्णा चञ्चला कृष्णा दीर्घा च मलिनाम्बरा।**
**विमुक्त-कुन्तला रूक्षा विधवा विरलद्विजा॥१॥**

**काकध्वज - रथारूढा विलम्बित - पयोधरा।**
**शूर्पहस्तातिरुक्षाक्षा धूतहस्ता वरान्विता॥२॥**
**प्रवृद्धघोणा तु भृशंकुटिला कुटिलेक्षणा।**
**क्षुत्पिपासार्दिता नित्यम्भयदा कलहास्पदा॥३॥**

अथवा

**( श्मशाने संस्थितां ध्यायेज्ज्येष्ठां वायस-संस्थिताम् )** अर्थात् श्मशान में कौए पर विराजमान ज्येष्ठा देवी का ध्यान करना चाहिए।

(2)

**अत्युच्चामलिनाम्बराखिलजनोद्वेगावहादुर्मना**
**रूक्षाक्षित्रितया विशालदशना सूर्योदरी चंचला।**
**प्रस्वेदाम्बुचिता-क्षुधाकुलतनुः कृष्णातिरूक्ष-प्रभा**
**ध्येया मुक्तकचा सदाप्रिय-कलिर्धूमावती मन्त्रिणा॥**

(मन्त्रमहोदधि)

**भावार्थ–** अर्थात् जो बहुत लम्बी हैं, मैले-कुचैले वस्त्र धारण करने वाली जिस देवी के केवल दर्शन मात्र से ही मनुष्य उद्विग्न हो जाता है। खिन्न मन वाली जिस देवी के तीन रूखे अर्थात् क्रोधयुक्त नेत्र हैं, दांत बहुत बड़े-बड़े हैं, जिनका पेट सूर्य के समान बहुत बड़ा और गोल है, जिनका स्वभाव अति चंचल है, पसीने से लथपथ कृष्णवर्णा देवी के शरीर की कान्ति अत्यन्त रूक्ष है। भूख से व्याकुल सर्वदा कलहकारिणी, बिखरे केशों वाली ऐसी धूमावती देवी का ध्यान उनके साधक को करना चाहिए। (उपर्युक्त दोनों ध्यानों में से साधक कोई भी एक ध्यान कर सकते हैं।)

उपर्युक्तानुसार ध्यान करने के उपरान्त उक्त मन्त्र का एक लाख की संख्या में जप करें। फिर नियमानुसार हवन, तर्पण, मार्जन तथा ब्राह्मण भोजन करायें। होम में राई तथा नमक का प्रयोग करें।

**नवमाक्षर मन्त्र– ॐ धूं धूं धूं धूमावती स्वाहा।**

इस मन्त्र के **ऋषि स्कन्द, छन्द पंक्ति, देवता धूमिनी, बीज धूं** तथा **शक्ति स्वाहा, कीलकं ॐ** तथा **विनियोग "शत्रु क्षयार्थे"** हैं।

**॥ ध्यान ॥**

**श्यामांगी रक्त-नयनां श्याम-वस्त्रोत्तरीयकां।**
**वामहस्ते शोधनं च दक्षहस्ते च शूर्पकम्॥**
**धृत्वा विकीर्ण केशांश्च धूलि-धूसर-विग्रहां।**
**लंबोष्ठीं शुभ्र - दशनां लम्बमान - पयोधराम्॥**
**संलग्न भ्रू-युग-युतां कटु-दंष्ट्रोष्ठ-वल्लभां।**
**कृसरस्तु कुलुत्थोत्थं भग्न-भाण्ड-तले स्थितम्॥**
**तिल-पिष्ट-समायुक्तं मुहुर्मुहुश्च भक्षितं।**
**महिषीश्रृंग ताटंकीं लम्बकर्णाति भीषणाम्॥**

उपर्युक्तानुसार ध्यान करने के उपरान्त एक लाख मन्त्रों से पुरश्चरण करें, तद्रोपरान्त जप का दशांश अर्थात् दश हजार मन्त्रों से हवन तथा तर्पण, मार्जन एवं ब्राह्मण भोजन आदि नियमानुसार करें। हवन में राई तथा नमक का प्रयोग करें।

**चतुर्दशाक्षर मन्त्र–धूं धूं धुर धुर धूमावती क्रों फट् स्वाहा।**

**विनियोग–** इस मन्त्र के **ऋषि क्षपणक, छन्द गायत्री, देवता धूमावती, बीज धूं, शक्ति स्वाहा** तथा उच्चाटन हेतु **विनियोग** है। उच्चाटन के लिए इस मन्त्र का प्रयोग किया जाता है।

**॥ ध्यान ॥**

**काकारूढाऽति कृष्णाभा भिन्नदन्ता विरागिणी,**
**मुक्तकेशां सुधूम्राक्षी क्षुत् - तृषार्ता रयातुरा।**
**चञ्चला चातिकामार्त्ता क्लिष्टा पुष्टा पिशंगिका,**
**मलिना श्रमणी रक्ता व्यक्त-गंधा विरोधिनी॥**
**धूत शूर्पाग्रहस्ता च ध्येया धूमावती परा॥**

**षडंगन्यास– धां, धीं, धूं, धैं, धौं, धः** अर्थात् मूल मन्त्र के अनुसार करें।

पुरश्चरण में एक लाख जप करें।

**पंचदशाक्षर मन्त्र–**

1. **ॐ धूं धूमावति देवदत्तः धावति स्वाहा।** (देवदत्त के स्थान पर शत्रु के नाम का प्रयोग करें।)
2. **धूं धूं धूं धुरू धुरू धूमावति क्रों फट् स्वाहा।**

**विनियोग–** इस मन्त्र के **ऋषि क्षपणक, छन्द गायत्री, देवता धूमावती, बीज धूं, शक्ति स्वाहा** तथा उच्चाटन हेतु विनियोग है।

**षडंगन्यास– धां, धीं, धूं, धैं, धौं, धः** अर्थात् मूल मन्त्र के अनुसार करें।

**॥ ध्यान ॥**

**काकारूढाऽति-कृष्णाभा भिन्न-दन्ता विरागिणी,**

**मुक्तकेशां सुधूम्राक्षी क्षुत् - तृषार्ता रयातुरा।**

**चञ्चला चातिकामार्त्ता क्लिष्टा पुष्टा पिशंगिका,**

**मलिना श्रमणी रक्ता व्यक्त-गंधा विरोधिनी॥**

**धूत शूर्पाग्रहस्ता च ध्येया धूमावती परा॥**

उक्त मन्त्र का पुरश्चरण एक लाख जप से सम्पन्न होता है।

**धूमावती गायत्री मन्त्र–**

1. **ॐ धूमावत्यै विद्महे संहारिण्यै धीमहि, तन्नो धूमा प्रचोदयात्।**
2. **धूं धूमावति विद्महे विवर्णा देवी धीमहि तन्नो घोरे प्रचोदयात्।**

**षडंगन्यास–**

**ॐ धूमावत्यै हृदयाय नमः।**

**ॐ विद्महे शिरसे स्वाहा।**

**ॐ संहारिण्यै शिखायै वषट्।**

**ॐ धीमहि कवचाय हुम्।**

**ॐ तन्नो धूमा नेत्रत्रयाय वौषट्।**

**ॐ प्रचोदयादस्त्राय फट्।**

इसी प्रकार करन्यास भी करना चाहिए।

**शिव–** भगवती धूमावती के शिव 'अघोर रुद्र' हैं, जिनका मन्त्र एवं विधान निम्नवत् है–

**अघोरास्त्र मन्त्र– ह्रीं स्फुर स्फुर प्रस्फुर प्रस्फुर घोर-घोरतर तनु रूप चट चट प्रचट प्रचट कह कह वम वम बन्ध बन्ध घातय घातय हुं फट्।**

**विनियोग–** शारदा तिलक के अनुसार इस मन्त्र के **ऋषि अघोर, छन्द त्रिष्टुप्, देवता अघोर रुद्र, हुं बीज** तथा **शक्ति ह्रीं** हैं।

**॥ ध्यान ॥**

**सजल - घन - समाभं भीम - दंष्ट्रं त्रि - नेत्रं,**
**भुजंग - धरमघोरं रक्त - वस्त्रांग - रागाम्।**
**परशु - डमरू - खड्गान् खेटकं वाण - चापौ,**
**त्रिशिखि - नर - कपाले विभ्रतं भावयामि॥**

इस अघोरास्त्र के पुरश्चरण में एक लाख की संख्या में जप करके घी मिले हुए सफेद तिलों से कुल जप का दशांश होम करना चाहिए।

## ॥ ज्येष्ठा लक्ष्मी का आर्थिक उन्नति हेतु विशिष्ट प्रयोग ॥

**ज्येष्ठा लक्ष्मी मन्त्र– ऐं ह्रीं श्रीं ज्येष्ठालक्ष्मि स्वयंभुवे ह्रीं ज्येष्ठायै नमः।**

सर्वप्रथम भगवती ज्येष्ठा लक्ष्मी का ध्यान करें–

## ॥ ध्यान ॥

**उद्यद्‌भास्कर-सन्निभां स्मितमुखी रक्ताम्बरालेपना,**
**सत्कुम्भं धनभाजनं सृणिमथो पाशंकरैर्बिभ्रती।**
**पद्‌मस्था कमलेक्षणा दृढकुचा सौन्दर्यवारांनिधि-**
**र्ध्यातव्या सकलाभिलाष-फलदा श्रीज्येष्ठलक्ष्मीरियम्॥**

**भावार्थ–** अर्थात् उगते हुए सूर्य के समान रक्त आभा वाली, प्रहसितमुखी, लाल वस्त्र तथा रक्त वर्ण के अंगरागों से विभूषित, हाथों में कलश तथा धन का पात्र लिये हुए, अंकुश एवं पाश को धारण किये हुए, कमल पर विराजित, कमल जैसे नेत्रों वाली, पीन स्तनों वाली, सौन्दर्य के समुद्रवत् अकथनीय सौन्दर्य वाली, अपने साधकों की समस्त कामनाओं को पूर्ण करने वाली श्री ज्येष्ठा लक्ष्मी का ध्यान करना चाहिए।

**मानसोपचार पूजन–** इसके बाद देवी का मानसोपचार पूजन करें–

**ॐ लं पृथिव्यात्मकं ज्येष्ठा लक्ष्म्यै गंधं परिकल्पयामि।**
**ॐ हं आकाशात्मकं ज्येष्ठा लक्ष्म्यै पुष्पं परिकल्पयामि।**
**ॐ यं वायव्यात्मकं ज्येष्ठा लक्ष्म्यै धूपं परिकल्पयामि।**
**ॐ रं अग्न्यात्मकं ज्येष्ठा लक्ष्म्यै दीपं परिकल्पयामि।**
**ॐ वं अमृतात्मकं ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नैवेद्यं परिकल्पयामि।**
**ॐ सं सौमात्मकं ज्येष्ठा लक्ष्म्यै ताम्बूलं परिकल्पयामि।**

इसके बाद तीन बार प्राणायाम करें तथा षडंगन्यास आदि सम्पन्न करके मूल मन्त्र का 108 बार जप करें।

**विनियोग–** अस्य ज्येष्ठालक्ष्मि मन्त्रस्य ब्रह्मा ऋषि, अष्टिच्छन्दः, ज्येष्ठा-लक्ष्मी-देंवता, ह्रीं बीजं, श्रीं शक्तिः, ममाभीष्ट सिद्धयर्थे जपे विनियोगः।

**ऋष्यादिन्यास–**

**ब्रह्म ऋषये नमः शिरसि।**

**अष्टि छन्दसे नमो मुखे।**

**ज्येष्ठा लक्ष्मी देवतायै नमः हृदि।**

**ह्रीं बीजाय नमः लिंगे।**

**श्रीं शक्तये नमः पादयोः।**

**विनियोगाय नमः सर्वांगे।**

इसके उपरान्त करन्यास तथा अंगन्यास सम्पन्न करें–

| मन्त्र | करन्यास | अंगन्यास |
|---|---|---|
| ऐं ह्रीं श्रीं | अंगुष्ठाभ्यां नमः। | हृदयाय नमः। |
| ज्येष्ठालक्ष्मि | तर्जनीभ्यां नमः। | शिरसे स्वाहा। |
| स्वयंभुवे | मध्यमाभ्यां नमः। | शिखायै वषट्। |
| ह्रीं | अनामिकाभ्यां नमः। | कवचाय हुम्। |
| ज्येष्ठायै | कनिष्ठिकाभ्यां नमः। | नेत्रत्रयाय वौषट्। |
| नमः | करतल-कर-पृष्ठाभ्यां नमः। | अस्त्राय फट्। |

इस प्रकार न्यासादि सम्पन्न करके अर्घ्य-स्थापना करें। त्रिकोण, वृत्त, षट्कोण तथा चतुरस्र मण्डल बनाकर उसके मध्य में 'इ' अंकित करें तथा मूल मन्त्र से षडंग पूजन करें। चतुरस्र में : पूर्व में– पूर्णगिरि पीठाय नमः, दक्षिण में– उड्डीयान पीठाय नमः, पश्चिम

में— कामरूप पीठाय नमः तथा उत्तर में— जालन्धर पीठाय नमः और मध्य में— "ॐ आधार शक्तये नमः" बोलकर पूजन करें। यन्त्र के मध्य में सामान्य अर्घ्य-स्थापन करें। अर्घ्य-स्थापना करते हुए मूल मन्त्र का एक बार उच्चारण करें। तीर्थों का जल में आवाहन करते हुए निम्नलिखित निवेदन करें—

**गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।**
**नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेस्मिन्सन्निधिं कुरु॥**
**ॐ ब्रह्माण्डोदर-तीर्थानि करैस्पृष्टानि ते रवे।**
**तेन सत्येन मे देव तीर्थन्देहि दिवाकर॥**

इस प्रकार तीर्थों का आवाहन करते हुए अंकुश मुद्रा का प्रदर्शन करें। पुष्प अर्पण करते हुए गालिनी मुद्रा दिखायें तथा धेनु मुद्रा से जल का अमृतीकरण करें। इष्टदेवता का ध्यान करके सकलीकरण करते हुए शंख मुद्रा का प्रदर्शन करें। फिर षट्कोण में षडंग-पूजन करते हुए पूर्व में उल्लिखित देवी धूमावती का ध्यान करें। आवाहन मुद्रा का प्रदर्शन करते हुए भगवती का आवाहन करें। इसके उपरान्त देवी का यथार्थ पूजन करें।

**नोट—** यहां हमने साधकों की आर्थिक-समृद्धि हेतु पूजन-श्लोकों के साथ 'श्रीसूक्त' का भी समन्वय किया है, जिससे भगवती धूमावती का पूजन लक्ष्मी-रूप में भी सम्पन्न हो जाता है। अर्थप्राप्ति और भगवती की प्रसन्नता हेतु यह एक उत्तम विधान है। परन्तु यह विधान तभी ग्राह्य है, जब साधक सामान्य रूप से इनका पूजन लक्ष्मीस्वरूपा के रूप में करें। यदि शत्रुनाश के लिए पूजन करना हो तो श्रीसूक्त का समन्वय न करके इसके स्थान पर भगवती काली का पूजा-विधान गृहण करना होगा।

जब भगवती धूमावती को हम लक्ष्मीरूप में पूजते हैं तो उस समय ध्यान मन्त्र में इनका स्वरूप परिवर्तित हो जाता है। तब ये कुंभ धनपात्र युक्त कमल पर विराजित रहती हैं। इसलिए साधक को उस समय यह भावना करनी चाहिए कि उसके समस्त दुख, क्लेश, चिन्ता, दरिद्रता उसके घर से हमेशा के लिए विदा हो रहे हैं और लक्ष्मी जी उसे धन-धान्य, स्वर्ण मुद्रायें तथा अभय प्रदान कर रही हैं। **इस स्वरूप में भाद्रपद शुक्ल पक्ष की अष्टमी तिथी-ज्येष्ठा नक्षत्र में इनकी पूजा का विशेष महत्व है, जो साधक को धन-धान्य और समृद्धि से परिपूर्ण करता है।** इस स्वरूप में उनकी आराधना निम्नांकित मन्त्र जपते हुए करनी चाहिए, यथा–

**ऐं ह्रीं श्रीं ज्येष्ठालक्ष्मि स्वयंभुवे ह्रीं ज्येष्ठायै नमः।**

**पूजन-विधि–** सर्वप्रथम भगवती धूमावती का आवाहन करें–

**आवाहन–**

**ॐ हिरण्यवर्णां हरिणीं सुवर्ण-रजत-स्रजाम्।**
**चन्द्रां हिरण्मयीं लक्ष्मीं जातवेदो मऽआवह॥**
**आत्मसंस्थां प्रजां शुद्धां त्वामहं परमेश्वरीम्।**
**अरण्यामिव - हव्याशं - मूर्तिमावाहयाम्यहम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः आवाहनं समर्पयामि" कहकर 'आवाहिनी मुद्रा' का प्रदर्शन करें।

**आसन–** हाथ में छः पुष्प लेकर निम्नांकित श्लोक-पाठ करें–

**तां मऽआवह जातवेदो लक्ष्मीमनपगामिनीम्।**
**यस्यां हिरण्यं विन्देयं गामश्वं पुरुषानहम्॥**

**सर्वान्तर्यामिनि देवी सर्वबीजमये शुभे।**
**स्वात्मस्थमपरं शुद्धमासनं कल्पयाम्हम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः आसनं समर्पयामि" बोलकर भगवती के समक्ष 'स्थापिनी मुद्रा' का प्रदर्शन करें। मानसिक रूप से उन्हें आसन दें।

**सान्निध्य–**

**अश्वपूर्वां रथमध्यां हस्ति-नाद-प्रबोधिनीम्।**
**श्रियं देवीमुपह्वये श्रीर्मा देवी जुषताम्॥**
**अनन्या तव देवेशि मूर्त्ति-शक्तिरियं प्रभो।**
**सान्निध्यं कुरु तस्यां त्वं भक्तानुग्रह-तत्परे॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः श्री धूमावत्यै इह सन्निधेहि सन्निधेहि" बोलकर भगवती के समक्ष 'सन्निधापिनी मुद्रा' का प्रदर्शन करें।

**पाद्य–**

**कां सोऽस्मिता हिरण्य - प्रकारामार्द्रां ज्वलन्तीं तृप्तां तर्पयन्तीम्।**
**पद्मे स्थितां पद्म-वर्णा तामिहोपह्वये श्रियम्॥**
**गंगादि - सर्व - तीर्थेभ्यो मया प्रार्थनयाहृतम्।**
**तोयमेतत्सुख - स्पर्शं पाद्यार्थं प्रति - गृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः पाद्यं समर्पयामि" बोलकर भगवती को अर्घ्य अर्पित करें। फिर "श्री धूमावत्यै इह सन्निरुद्धा भव, सन्निरुद्धा भव" बोलकर 'सन्निरोधिनी मुद्रा' का प्रदर्शन करें। (अर्घ्य में चन्दन, पीतपुष्प, अक्षत्, पीली सरसों व गंगाजल होते हैं।)

**अर्घ्य–**

**चन्द्रां प्रभासां यशसा ज्वलन्तीं श्रियं लोके देवजुष्टामुदाराम्।**
**तां पद्मनेमिं शरणं प्रपद्ये अलक्ष्मीर्मे नश्यतां त्वां वृणोमि॥**
**गन्ध-पुष्पाक्षतैर्युक्तमर्घ्यं सम्पादितं मया।**
**गृहाण त्वं महादेवी! प्रसन्ना भव सर्वदा॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः अर्घ्यं समर्पयामि" बोलकर भगवती को अर्घ्य अर्पित करें।

**आचमन–** भगवती को कर्पूर मिला जल आचमन के लिए प्रदान करें। उसमें जायफल, लौंग तथा कंकोल का चूर्ण भी मिलायें–

**आदित्य वर्णे तपसोऽधिजातो वनस्पतिस्तव वृक्षोऽथ बिल्वः।**
**तस्या फलानि तपसा नुदन्तु या अंतरायाश्च बाह्या अलक्ष्मीः॥**
**कर्पूरेण सुगन्धेन वासितं स्वादु शीतलम्।**
**तोयमाचमनीयार्थं गृहाण परमेश्वरी॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः आचमनं समर्पयामि।"

**स्नान–** गंगाजल में केसर व गोरोचन मिलायें तथा मन्त्र पढ़कर भगवती को प्रदान करें–

**उपैतु मां देवसखः कीर्तिश्च मणिना सह।**
**प्रादुर्भूतोऽस्मि राष्ट्रेऽस्मिन् कीर्तिमृद्धिं ददातु मे॥**
**मन्दाकिन्यास्तु यद्वारि सर्व - पापहरं शुभम्।**
**तदिदं कल्पितं देवि! स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः स्नानं समर्पयामि।"

**दुग्ध स्नान–** गाय के दूध में केसर मिलाकर भगवती को स्नानार्थ प्रदान करें–

**क्षुप्तिपासामलां ज्येष्ठां अलक्ष्मीं नाशयाम्यहम्।**
**अभूतिमसमृद्धि च सर्वां निर्णुद मे गृहात्॥**
**कामधेनु समुत्पन्नं सर्वेषां जीवनं परम्।**
**पावनं या हेतुश्च पयः स्नानार्थमर्पितम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः दुग्धं स्नानं समर्पयामि।"

**दधि-स्नान–** गाय के दूध से बनी दही से भगवती को स्नान करायें–

**पयसस्तु समुद्रभूतं मधुराम्लं शशीप्रभाम्।**
**मयानीतं महादेवि! स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः दधिस्नानं समर्पयामि।"

**घृत-स्नान–** गाय के दूध से बने घी से भगवती को स्नान करायें–

**नवनीत समुत्पन्नं सर्वसंतोषकारकम्।**
**घृतं तुभ्यं प्रदास्यामि स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः घृत स्नानं समर्पयामि।"

**मधु स्नान–** शुद्ध शहद से भगवती को स्नान करायें–

**पुष्परेणु समुत्पन्नं सुस्वादु मधुरं मधु।**
**तेजः पुष्टि समायुक्तं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः मधुस्नानं समर्पयामि।"

**शर्करा स्नान–**

**इक्षुसार समुद्‌भूतं शर्करां पुष्टिदां शुभाम्।**
**मलापहारिकां दिव्यां स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः शर्करा स्नानं समर्पयामि।"

**पञ्चामृत स्नान–**

**पयोदधि घृतं चैव मधुं च शर्करायुतम्।**
**पञ्चामृतं मयाऽऽनीतं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः पञ्चामृत स्नानं समर्पयामि।" (अलग पात्र में रखे पञ्चामृत से स्नान करायें।)

**गंधोदक स्नान–**

**मलयाचल सम्भूतं चन्दनागरूमिश्रितम्।**
**सलिलं देवदेवेशि शुद्ध स्नानाय गृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः गंधोदक स्नानं समर्पयामि।" (गंध मिला जल अर्पित करें।)

**शुद्धोदक स्नान–**

**शुद्धं यत् सलिलं दिव्यं गंगाजलसमं स्मृतम्।**
**समर्पितं मया भक्त्या स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः शुद्धोदक स्नानं समर्पयामि।" (शुद्ध जल से स्नान करायें।)

**वस्त्र तथा उपवस्त्र–**

**पट्टकूलयुगं देवि! कञ्चुकेन समन्वितम्।**
**परिधेहि कृपां कृत्वा मातः श्री धूमावती॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः वस्त्रं-उपवस्त्रं समर्पयामि।"

**गंध–**

**गंधद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम्।**
**ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्॥**
**श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गंधाढ्यं सुमनोहरम्।**
**विलेपनं च देवेशि! चन्दनं प्रतिगृह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः गंधं समर्पयामि।" (भगवती को चन्दन अर्पित करें।)

**सौभाग्यसूत्र–**

**सौभाग्यसूत्रं वरदे सुवर्णमणिसंयुतम्।**
**कण्ठे बंधनामि देवेशि! सौभाग्यं देहि मे सदा॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः सौभाग्यसूत्रं समर्पयामि।" (इस मन्त्र से महामाया को सौभाग्यसूत्र अर्पित करें।)

**अक्षत्–** हल्दी से रंगे अक्षत्, जो संख्या में सौ से अधिक हों, भगवती को समर्पित करें–

**मनसः काममाकूतिं वाचः सत्यशीमहि।**
**पशूनां रूपमन्नस्य मयि श्रीःश्रयतां यशः॥**
**अक्षतान् निर्मलान् शुद्धान् मुक्ताफल समन्वितान्।**
**गृहाणेमान् महादेवि! देहि मे निर्मलां धियम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः अक्षतान् समर्पयामि।"

**हरिद्रा–**

**हरिद्रारञ्जिता देवि! सुखसौभाग्यदायिनी।**
**तस्मात्त्वां पूजयाम्यत्र दुःख शान्ति प्रयच्छ मे॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः हरिद्रां समर्पयामि।" (बोलकर भगवती

को हरिद्रा-चूर्ण अर्पित करें।)

**कुंकुम–**

**कुंकुमं कान्तिदं दिव्यं कामिनीकामसंभवम्।**
**कुंकुमेनार्चिते देवि! प्रसीद धूमावती!॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः कुंकुमं (रोली) समर्पयामि।"

**सिंदूर–**

**सिंदूरमरुणाभासं जपा-कुसुम-सन्निभम्।**
**पूजिताऽसि मया देवि! प्रसीद धूमावति!॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः सिंदूरं समर्पयामि।"

**कज्जल–**

**चक्षुर्भ्यां कज्जलं रम्यं सुभगे! शान्तिकारके!।**
**कर्पूरज्योतिरूत्पन्नं गृहाण परमेश्वरी!॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः कज्जलं (काजल) समर्पयामि।"

**पुष्प-पुष्पमाला–**

**कर्दमेन प्रजाभूता मयि सम्भव कर्दम।**
**श्रियं वासय मे कुले मातरं पद्ममालिनीम्॥**
**मंदार-परिजातादि-पाटल-केतकानि च।**
**जाती-चम्पक पुष्पाणि गृहाणेमानि शोभने॥**
**पद्मशंखजपुष्पादि शतपत्रैर्विचित्रिताम्।**
**पुष्पमालां प्रयच्छामि ते श्री धूमावत्यै! शिवे!॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः पुष्पं पुष्पमालां समर्पयामि।"

**धूप–**

**आपः सृजन्तु स्निग्धानि चिक्लीत वस मे गृहे।**
**नि च देवीं मातरं श्रियं वासय मे कुले॥**
**वनस्पति-रसोद्-भूतो गन्धाढ्यो गन्धमुत्तमः।**
**आघ्रेय सर्व-देवानां धूपोऽयं प्रति-ग्रह्यताम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः धूपमाघ्रपयामि।" (इससे भगवती को धूप दें।)

**दीप–**

**सरसिजनिलये सरोज-हस्ते धवल-तरांशुक-गन्धमाल्य शोभे।**
**भगवति हरिवल्लभे मनोज्ञे त्रिभुवनभूति करे प्रसीद् मह्यम्॥**
**आज्यं न वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया।**
**दीपं गृहाण देवेशि! त्रैलोक्यतिमिरापहम्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः दीपं दर्शयामि।"

**नैवेद्य तथा ऋतुफल–**

**आर्द्रां पुष्करिणीं यष्टिं सुवर्णां हेममालिनीम्।**
**सूर्यां हिरणमयीं लक्ष्मीं जातवेदो मआवह॥**
**अन्नं चतुर्विधं स्वादु:रसैः षड्भिः समन्वितम्।**
**नैवेद्यं गृह्यतां देवि! भक्ति मे ह्यचलां कुरु॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः नैवेद्यं ऋतुफलं च निवेदयामि।"

**ताम्बूल–**

**तां माऽआवह जातवेदो लक्ष्मीमनपगामिनीम्।**

**यस्यां हिरण्यं प्रभूतिं गावो दास्योऽश्वान् विन्देयं पुरुषानहम्॥**

**एलालवंगकस्तूरीकर्पूरैः पुष्पवासिताम्।**

**वीटीकां मुखवासार्थमर्पयामि सुरेश्वरि!॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः मुखवासार्थे ताम्बूलं समर्पयामि।" (भगवती को पान का बीड़ा अर्पण करें।)

**दक्षिणा–**

**यः शुचिः प्रयतो भूत्वा जुहुयादाज्यमन्वहम्।**

**सूक्तं पंचदर्शं च श्रीकामः सततं जपेत्॥**

**पूजाफल समृद्ध्यर्थं तवाग्रे स्वर्णमीश्वरि।**

**स्थापितं ते च प्रीत्यर्थं पूर्णान् कुरु मनोरथान्॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः द्रव्यदक्षिणां समर्पयामि।" (इस मन्त्र से भगवती को यथाशक्ति द्रव्य दक्षिणा प्रदान करें।)

**पुष्पाञ्जलि–**

**यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।**

**ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः॥**

**नाना सुगन्धि पुष्पाणि यथाकालोद्भवानि च।**

**पुष्पांजलिर्मया दत्तो गृहाण परमेश्वरि!॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः मन्त्र पुष्पाञ्जलि समर्पयामि।"

**नीराजन–**

इसके उपरान्त भगवती की आरती करें, जो पुस्तक के अन्त में दी गयी है।

**प्रदक्षिणा–**

**यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानि च।**
**तानि सर्वाणि नश्यन्तु प्रदक्षिणे पदे पदे॥**

"श्री ज्येष्ठा लक्ष्म्यै नमः प्रदक्षिणां समर्पयामि।" (इस मन्त्र से भगवती की परिक्रमा करें।)

## ॥ प्रार्थना ॥

उपर्युक्त कृत्यों के उपरान्त भगवती से हृदय की गहराइयों से प्रार्थना करें–

**ॐ यद् दत्तं भक्तिमात्रेण पत्रं पुष्पं फलं जलम्।**
**निवेदितं च नैवेद्यं तद् गृहाणाऽनुकम्पया॥**
**आवाहनं न जानामि न जानामि विसर्जनम्।**
**पूजामर्चां न जानामि त्वं गतिः परमेश्वरि॥**
**कर्मणा मनसा वाचा त्वत्तो नान्या गतिर्मम।**
**अन्तश्चारेण भूतानां दृष्टि त्वं परमेश्वरि॥**
**मातर्योनिसहस्रेषु येषु येषु व्रजाम्यहम्।**
**तेषु तेष्वचला भक्तिरव्ययाऽस्तु सदा त्वयि॥**
**देवी दात्री च भोक्त्री च देवी सर्वमिदं जगत्।**
**देवी जयति सर्वत्र या देवी साऽहमेव च॥**

**"ॐ रश्मिरूपा महेशान्याश्चात्र पूजितदेवताः।**
**श्वेताम्बरांगे लीनास्ताः सन्तु सर्वं सुखावहा।।**
**ॐ तिष्ठ तिष्ठ परंस्थानं स्वस्थानं परमेश्वरि।**
**यत्र ब्रह्मादयो देवाः सुरास्तिष्ठन्ति मे हृदि।।**
**यद्क्षरपदभ्रष्टं मात्राहीनं च यद् भवेत्।**
**तत् सर्वं क्षम्यतां देवी प्रसीद परमेश्वरि!।।"**

इस प्रकार भगवती से क्षमा-प्रार्थना करने के उपरान्त आचमनी से जल छोड़ते हुए– **अनया पूजया श्री महामाया ज्येष्ठा लक्ष्म्यै प्रियताम्।** ॐ तत्सत् बोलकर पीठ पर महागौरी का पूजन करने के लिए उद्यत हों। सर्वप्रथम पीठादि पर बनाये गये सर्वतोभद्र मण्डल में मण्डूक आदि से लेकर परतत्वान्त पीठ देवताओं को समर्पित करें–

## ।। पीठ-पूजन ।।

**ॐ मं मण्डूकादि परतत्त्वान्त पीठ देवताभ्यो नमः।**

इसके उपरान्त पूर्वादि क्रम से पीठ की नवशक्तियों का पूजन करें–

1. **ॐ लोहिताक्ष्यै नमः।** (पूर्व में)
2. **ॐ विरूपायै नमः।** (आग्नेय में)
3. **ॐ कराल्यै नमः।** (दक्षिण में)
4. **ॐ नीललोहितायै नमः।** (नैर्ऋत्य में)
5. **ॐ समदायै नमः।** (पश्चिम में)
6. **ॐ वारुण्यै नमः।** (वायव्य में)
7. **ॐ पुष्टयै नमः।** (उत्तर में)

8. **ॐ अमोघायै नमः।** (ईशान में)

9. **ॐ विश्वमोहिन्यै नमः।** (मध्य में)

इनका पूजन आठ दिशाओं में तथा मध्य में करना चाहिए। तद्ोपरान्त गायत्री मन्त्र से आसन देना चाहिए।

**गायत्री मन्त्र–**

**ॐ रक्त ज्येष्ठायै विद्महे नील ज्येष्ठायै धीमहि।**

**तन्नो लक्ष्मीः प्रचोदयात्।**



**धूमावती यन्त्रम्**

## ॥ आवरण-पूजा ॥

इसके उपरान्त यथोपचार देवी का पूजन करके पुष्पांजलि प्रदान करके उनकी अनुमति लेकर आवरण पूजा करनी चाहिए। आवरण पूजा में चतुर्थी से आवाहन कर नामावली के उपरान्त प्रथम से गंधाक्षत, पुष्प आदि से पूजन करते हुए **पादुकां पूजयामि तर्पयामि**

**नमः** बोलते हुए तर्पण करें।

**प्रथमावरणम्–** (षट्कोण में)

**ऐं ह्रीं श्रीं हृदयाय नमः। हृदय श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।** (आग्नेय कोण में)

**ज्येष्ठा लक्ष्मि शिरसे स्वाहा। शिरः श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।** (नैर्ऋत्य कोण में)

**स्वयंभुवे शिखायै वषट्। शिखा श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।** (वायव्य कोण में)

**ह्रीं कवचाय हुम्। कवच श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।** (ईशान कोण में)

**ज्येष्ठायै नेत्रत्रयाय वौषट्। नेत्र श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।** (अग्र भाग में)

**नमः अस्त्राय फट्। अस्त्र श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।** (देवी के पश्चिम में)

इस प्रकार पूजन करने के उपरान्त निम्नलिखित श्लोक पढ़ते हुए पुष्पांजलि अर्पित करें–

**अभीष्ट सिद्धिं मे देहि शरणागत वत्सले।**
**भक्त्या समर्पये तुभ्यं प्रथमावरणार्चनम्॥**

**पूजिताः तर्पिताः सन्तु** बोलकर आचमनी से जल छोड़ें।

**द्वितीयावरणम्–** (अष्टदल में) पूर्वादि क्रम से–

**ॐ ब्राह्मयै नमः। ब्राह्मी श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ माहेश्वर्यै नमः। माहेश्वरी श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ कौमार्यै नमः। कौमारी श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ वैष्णव्यै नमः। वैष्णवी श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ वाराह्यै नमः। वाराही श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ इन्द्राण्यै नमः। इन्द्राणी श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ चामुण्डायै नमः। चामुण्डा श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ महालक्ष्म्यै नमः। महालक्ष्मी श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**अभीष्ट सिद्धिं मे देहि शरणागत वत्सले।**
**भक्त्या समर्पये तुभ्यं द्वितीयावरणार्चनम्॥**

**पूजिताः तर्पिताः सन्तु** बोलकर जल छोड़ें।

**तृतीयावरणम्–** इसके बाद भूपुर में पूर्वादि क्रम में इन्द्र आदि दशों दिक्पालों का पूजन करें –

**ॐ इन्द्राय नमः। इन्द्र श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ अग्नये नमः। अग्नि श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ यमाय नमः। यम श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ निर्ऋत्ये नमः। निर्ऋति श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ वरुणाय नमः। वरुण श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ वायवे नमः। वायु श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ सोमाय नमः। सोम श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ ईशानाय नमः। ईशान श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ ब्रह्मणे नमः। ब्रह्म श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ अनंताय नमः। अनंत श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

उपर्युक्त विधि से दशों दिक्पालों की पूजा करने के उपरान्त हाथ में पुष्प लेकर निम्नांकित मन्त्र का उच्चारण करने के उपरान्त मूल मन्त्र का उच्चारण करें और पुष्पांजलि अर्पित करें–

**अभीष्ट सिद्धिं मे देहि शरणागत वत्सले।**
**भक्त्या समर्पये तुभ्यं तृतीयावरणार्चनम्॥**

विशेषार्घ्य में से जल जल छोड़कर **"पूजितास्तर्पिताः सन्तु"** बोलें।

**चतुर्थावरणम्–** दशों दिक्पालों का पूजन करने के उपरान्त भूपुर में ही उनके समीप उनके आयुधों का पूजन करें, यथा–

**ॐ वज्राय नमः। वज्र श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ शक्त्ये नमः। शक्ति श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ दण्डाय नमः। दण्ड श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ खड्गाय नमः। खड्ग श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ पाशाय नमः। पाश श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ अंकुशाय नमः। अंकुश श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ गदायै नमः। गदा श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ त्रिशूलाय नमः। त्रिशूल श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ पद्माय नमः। पद्म श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

**ॐ चक्राय नमः। चक्र श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः।**

उपर्युक्त विधि से दशों दिक्पालों के समक्ष उनके आयुधों की पूजा करने के उपरान्त हाथ में पुष्प लेकर निम्नांकित मन्त्र का उच्चारण करने के उपरान्त मूल मन्त्र का उच्चारण करें और पुष्पांजलि अर्पित करें–

**अभीष्ट सिद्धिं मे देहि शरणागत वत्सले।**
**भक्त्या समर्पये तुभ्यं चतुर्थावरणार्चनम्॥**

विशेषार्घ्य में से जल जल छोड़कर **"पूजितास्तर्पिताः सन्तु"** बोलें।

इसके उपरान्त धूप-दीप-नैवेद्य आदि का अर्पण करें और जप करके बलि प्रदान करें। मन्त्र का पुरश्चरण एक लाख जप से होता है।



अध्याय 6

# श्री धूमावती शाबर मन्त्र

यह भगवती धूमावती का विशिष्ट शाबर मन्त्र है, जिसकी साधना विशेष रूप से नवरात्रि अथवा किसी भी ग्रहण काल में करने का विधान है। इस साधना को सम्पन्न करने के लिए किसी भी नवरात्रि का चयन करें। साधना 7 दिन की है और आठवें दिन अर्थात् अष्टमी को इसका हवन किया जाता है। हवन के अन्त में एक पके हुए अनार की बलि प्रदान करें। 7 दिन तक नित्य-प्रति काली हकीक माला से मन्त्र का जप करें। रात्रि में 9 बजे के ही साधना शुरू करनी है। साधना काल में चमेली के तेल का दीपक जलायें। यह दीपक साधना पूरी होने तक बुझना नहीं चाहिए। चाहे तो अखंड दीपक भी प्रज्ज्वलित कर सकते हैं। आसन भी काला ही प्रयोग किया जायेगा।

**॥ मन्त्र-1 ॥**

**ओम नमो आदेश गुरुजी को, धूमावती माई भूक से व्याकुल ग्रहण करो शत्रु मेरे, शिव की माया धूम्र का शरीर हरो कष्ट मेरे, दुहाई महादेव की॥**

यह मन्त्र अत्यन्त ही तीव्र है। अष्टमी के दिन हवन किया

जायेगा जिसमें 108 आहुतियां केवल घी की ही दी जायेगीं। इस प्रयोग को करने से साधक को सभी प्रकार के कष्टों से मुक्ति मिल जायेगी।

### ॥ मन्त्र–2 ॥

भगवती धूमावती का एक अन्य शाबर मन्त्र भी उपलब्ध है। जब कोई व्यक्ति न्यायिक प्रक्रिया में फंस गया हो, शत्रु बहुत ही विकट और शक्तिशाली हों, और उनसे आपको हानि होने की पूरी सम्भावना हो केवल तब ही इस मन्त्र का प्रयोग किया जाना चाहिए। केवल परीक्षण के लिए अथवा बिना किसी कारण के ही किसी को हानि पहुंचाने के लिए ऐसे प्रयोग कदापि साधक को नहीं करने चाहिए।

यह प्रयोग 40 दिन का है। साधना रात्रि में 10 बजे आरम्भ करने का नियम है। आसन के लिए काला कपड़ा तथा काले हकीक अथवा रुद्राक्ष की माला का प्रयोग करें। सरसों के तेल का दीपक जलायें। दीपक यदि अखंड जलायें तो बहुत अच्छा है अन्यथा प्रतिदिन केवल साधना काल के लिए भी जलाया जा सकता है। स्थान एकान्त हो जहां किसी प्रकार का कोई व्यवधान उपस्थित न हो। किसी की उपस्थिति का अनुभव हो तो डरे नहीं और निर्भय होकर अपने जप करते रहें। दक्षिण दिशा की ओर मुंह करके जप करें। प्रयोग किसी मंगलवार अथवा शनिवार से आरम्भ करें। प्रतिदिन 11 माला जप करें। 41वें दिन 11 माला का हवन कर दें।

### ॥ मन्त्र–3 ॥

**ॐ काग दत्तो बिकोवा, धड़ित धड़ धड़ात। ध्यानमान भवानी दैत्यनाम, देहनाशन तोड्यन्ति पिशाचा त्रिहाप त्रिहाप हसंती। खड़त खद खदात। त्रिरोष मम धूमावती। नौ नाथ**

**चौरासी सिद्धों के बीच बैठकर धूमावती मन्त्र स्वाहा॥**

प्रतिदिन साधना पूर्ण कर लेने के उपरान्त भगवती से निम्नवत् निवेदन अवश्य करें—

**हे माता! मेरे "अमुक" शत्रु के घर में निवास कीजिए।**

'अमुक' शब्द के स्थान पर शत्रु का नाम लें। यह प्रयोग करने से शत्रु के घर में बात-बात पर लड़ाई-झगड़ा आरम्भ हो जायेगा और स्थिति यहां तक हो जायेगी कि घर की उस कलह से परेशान होकर शत्रु का उच्चाटन हो जायेगा और वह अपना स्थान छोड़कर अन्यत्र कहीं चला जायेगा।

**॥ मन्त्र-4 ॥**

**ॐ पाताल निरंजन निराकार, आकाश मण्डल धुन्धुकार, आकाश दिशा से कौन आई, कौन रथ, कौन असवार? थरै धरत्री थरै आकाश, विधवा रूप लम्बे हाथ। लम्बी नाक कुटिल नेत्र, दुष्टा स्वभाव। डमरू बाजे भद्रकाली, क्लेश कलह कालरात्रि। डंका डंकिनी काल किट किटा हास्य करी। जीव रक्षन्ते, जीव भक्षन्ते। जाया जीया आकाश तेरा होये। धुमावंतीपुरी में वास, ना होती देवी ना देव, तहां ना होती पूजा ना पाती। तहां ना होती जात ना जाती। तब आये श्री शम्भु यती गुरु गोरक्षनाथ। आप भई अतीत। ॐ धूं धूं धूमावती फट् स्वाहा॥**

**॥ मन्त्र-5 ॥**

**धूम धूम धूमावती, मसान में रहती, मरघट जगाती, सूप छानती, जोगनियों के संग नाचती, डाकनियों के संग मांस**

**खाती, मेरे बैरी अमुक ( शत्रु का नाम लें ) का भी तु मांस खायै, कलेजा खायै, लहू पिए, प्यास बुझाये, मेरे बैरी को तड़पा तड़पा मारै, ना मारै तो तोहुं को माता पारबती के सिन्दूर की दुहाई। कनीपा औघड़ की आन॥**

**विधि–** तिनकों से बना हुआ एक छोटा सा सूप (छाज), थोड़ी शराब तथा बकरे के कच्चे मांस का टुकड़ा लेकर श्मशान भूमि में जायें। अमावस्या की अर्धरात्रि में जलती चिता के समक्ष बैठकर दश माला उक्त मन्त्र का जप करें। फिर एक प्रेतवस्त्र (कफन) का टुकड़ा प्राप्त करके श्मशान भस्म में थोड़ी सी शराब मिलाकर स्याही बना लें। फिर उस स्याही से अपनी तर्जनी उंगली से उपर्युक्त मन्त्र को उस कफन के टुकड़े पर लिखें। मन्त्र में जहां "अमुक" लिखा है, वहां शत्रु का नाम लिखें। फिर उस कपड़े की चार तह बनाकर बीच में मांस का टुकड़ा रखें। शेष मांस तथा शराब और कफन को सूप में रखकर चिता में उनकी आहुति दें तथा कफन की भस्म को लाकर शत्रु के घर में डाल देने से शत्रु का नाश हो जाता है।



अध्याय 7

# हवन

मन्त्र के पुरश्चरण का एक आवश्यक अंग हवन भी है। नियत संख्या में मन्त्र-जप कर लेने के उपरान्त जप की कुल संख्या के दशांश मन्त्रों से हवन करने का विधान है। मन्त्र के साथ-साथ हवन करने का फल अलग से प्राप्त होता है। नियत संख्या में मन्त्र-जप कर लेने के उपरान्त यह भी विधान है कि यदि साधक हवन करने में अक्षम हो तो वह जप-संख्या के दशांश हवन करने के स्थान पर उससे दो गुनी संख्या में जप कर सकता है। यह भी कहा गया है कि हवन समय में मन्त्र वीर्य का काम करता है तथा हवन-सामग्री में प्रयुक्त पदार्थ उसके वंशाणु के समान कार्य करते हैं, जिसके फलस्वरूप कर्मफल की प्राप्ति होती है और साधक का अभीष्ट सिद्ध होता है। इसलिए मन्त्र-सिद्धि के साथ उसके फल की प्राप्ति हेतु निर्दिष्ट द्रव्यों से हवन करना आवश्यक है। **"मन्त्रैश्च मन्त्र-सिद्धिस्तु जप-होमार्चनाद् भवेत्।"**

## ॥ अग्नि-जिह्वा-आवाहन ॥

यज्ञ कर्म करते समय कामना के अनुसार ही अग्नि-जिह्वा का

आवाहन किया जाता है। काम्य कर्म में 'राजसी जिह्वा', मारणादि क्रूर कर्मों में 'तामसी जिह्वा' तथा योग-कर्मों में 'सात्विक जिह्वा' का आवाहन किया जाता है।

**राजसी जिह्वा–** पद्मरागा, सुवर्णा, भद्रलोहिता, श्वेता, धूमिनी एवं कालिका।

**तामसी जिह्वा–** विश्वमूर्ति, स्फूर्लिंगिनी, धूम्रवर्णा, मनोजवा, लोहिता, कराला एवं काली।

**सात्विक जिह्वा–** हिरण्या, गगना, रक्ता, कृष्णा, सुप्रभा, बहरूपा एवं अतिरिक्ता।

आकर्षण-कार्यों में 'हिरण्या', स्तम्भन-कार्यों में 'गगना', विद्वेषण-कार्य में 'रक्ता', मारणादि में 'कृष्णा', शान्ति-कर्मों में 'सुप्रभा', उच्चाटन में 'अतिरिक्ता' तथा धनलाभ के लिए 'बहुरूपा' नामक जिह्वा का आवाहन करके आहुति देनी चाहिए। **यह भी ध्यान रखना आवश्यक है कि होम करते समय अग्नि का वास पृथ्वी पर होना चाहिए।**

**अग्नि-नाम–** शान्ति-कार्यों में 'वरदा', पूर्णाहुति में 'मृडा', पुष्टि-कार्यों में 'बलद', अभिचार-कर्मों में 'क्रोध', वशीकरण में 'कामद', बलिदान में 'चूड़क', लक्ष होम में 'वह्नि' नामक अग्नि का आवाहन किया जाता है।

**दिशा-विधान–** शान्ति, पुष्टि कर्मों में पूर्वमुख, आकर्षण कार्य में उत्तरमुख होकर वायुकोणस्थ कुण्ड में हवन करना चाहिए। विद्वेषण में नैर्ऋत्यमुखी होकर वायुकोणस्थ कुण्ड में होम करें। मारण-कर्म में दक्षिणाभिमुख होकर दक्षिण दिशा में स्थित कुण्ड में होम करें। ग्रह, भूत आदि निवारण-कर्म में वायुकोण की ओर मुख करके षट्कोण

कुण्ड में हवन करना चाहिए।

## ॥ हवन-कुण्ड-विधान ॥

अलग-अलग फल-प्राप्ति के लिए अलग-अलग आकृति के कुण्डों में होम करने का विधान है, यथा–

| | | |
|---|---|---|
| **वशीकरण में** | **–** | **चौकोर कुण्ड** |
| **आकर्षण में** | **–** | **त्रिकोण कुण्ड** |
| **उच्चाटन में** | **–** | **त्रिकोण कुण्ड** |
| **मारण में** | **–** | **षट्कोण कुण्ड में होम करना चाहिए।** |

लक्ष्मी-प्राप्ति, शान्ति, पुष्टि, विद्या-प्राप्ति, विघ्न-निवारण हेतु चतुरस्र कुण्ड में होम करना चाहिए। वशीकरण, सम्मोहन, व्यापार, अर्थ-प्राप्ति, कीर्ति-वृद्धि के लिए त्रिकोणाकार कुण्ड में आहुति देने का विधान है। इसके अतिरिक्त विद्वेषण-कर्म में वर्तुलाकार एवं उच्चाटन कर्म के लिए षट्कोण कुण्ड का निर्माण करना चाहिए। रक्षा-कर्म में चतुरस्र कुण्ड में हवन करें। हवन के लिए कुण्ड अथवा स्थण्डिल आवश्यक है–

**उत्तमं कुण्ड-होमं च स्थण्डिलं चैव मध्यमम्।**
**स्थण्डिलेन विना होमं निष्फलं भवति ध्रुवम्॥**

## ॥ होम-प्रकरण ॥

सर्वप्रथम षोडशमातृका-चक्र, सप्तघृत-मातृका-चक्र एवं नवग्रह-चक्र का निर्माण करें।

## ॥ नवग्रह-चक्र ॥

| | | |
|---|---|---|
| बुध 4. पीला | सफेद शुक्र 6. | सफेद चन्द्रमा 2. |
| गुरु 5. पीला | लाल सूर्य 1. | लाल मंगल 3. |
| केतु 9. काला | शनैश्चर 7. काला | राहु 8. काला |

## ॥ षोडशमातृका-चक्र ॥

ईशान     पूर्व     आग्नेय

| | | | |
|---|---|---|---|
| आत्मनः कुलदेवता 17. | लोक मातरः 13. | देवसेना 9. | मेधा 5. |
| तुष्टिः 16. | मातरः 12. | जया 8. | शची 4. |
| पुष्टिः 15. | स्वाहा 11. | विजया 7. | पद्मा 3. |
| धृतिः 14. तुष्टिः | स्वधा 10. | सावित्री 6. | 2. गौरी 1. गणेश |

उत्तर     दक्षिण

वायव्य     पश्चिम     निर्ऋति

## ॥ सप्तघृत-मातृका-चक्र ॥

श्री



**कीर्तिलक्ष्मी धृतिर्मेधा स्वाहा प्रज्ञा सरस्वती।**
**मांगल्येषु प्रपूज्यन्ते सप्तैता धृतमातरः॥**

(इति वसोर्धारा)

## ॥ सूर्यदेव पूजन ॥

सूर्यदेव पूजा में पंचायतन-पूजन का अधिक महत्व है। इसमें शिव, विष्णु, देवी, सूर्य और गणेश इन पांचों देवताओं का पूजन होता है। इस पूजा में (1) विष्णु के लिए शालिग्राम शिला और गोमती चक्र (2) शिव के लिए बाणलिंग (3) गणेश के लिए लाल पत्थर (4) देवी के लिए कच्ची धातु का टुकड़ा (5) सूर्य के लिए स्फटिक पूजा के आधार माने गये हैं। इनमें शालिग्राम शिला और बाणलिंग के संस्कार की आवश्यकता नहीं होती शेष सभी का संस्कार करना पड़ता है।

देवपूजन के लिए वेदी बनाना सर्वप्रथम आवश्यक होता है। शुद्ध

भूमि में शुद्ध मिट्टी को रखकर गेहूं के आटे के द्वारा सवा हाथ लम्बी और सवा हाथ चौड़ी वेदी बनायी जाती है। उसमें ठीक दिशाओं में नवग्रहों के चित्र इस प्रकार बनायें– मध्य में 52 अंगुल के अष्टदल में सूर्य, आग्नेय में 24 अंगुल का अर्द्ध गोलाकार चन्द्र, दक्षिण में 4 अंगुल के त्रिकोणाकार भौम, ईशान में 9 अंगुल के धनुषाकार बुध, उत्तर में 9 अंगुल के पद्माकार गुरु, फिर पूर्व में ही 9 अंगुल के चौकोर शुक्र, पश्चिम में 9 अंगुल खड्गाकार शनि, नैर्ऋत्य में 9 अंगुल के मत्स्याकार राहु, वायव्य में 9 अंगुल के ध्वजाकार केतु लिखकर– सूर्य, मंगल में लाल रंग, बुध व गुरु में पीला रंग, शुक्र-चन्द्रमा में सफेद रंग तथा राहु-केतु-शनि में काला रंग भरें। वेदी के उत्तर दिशा में ब्रह्मा, विष्णु, शिव, अग्नि और सोलह मातृकाओं का स्थापन करके दक्षिण दिशा में सर्प, पूर्व में इन्द्र तथा वायु और ईशान दिशा में कलश, श्रीगणेश और 64 योगिनियों की भी आग्नेयकोण में ही स्थापना करें।

स्वास्तिक चिह्न में पीले चावल डालकर गणेश जी को रखें। इनके ईशान में अष्टदल कमल में कलश रखें। कलश में जल भरकर आम, वट, पीपल, गूलर और जामुन– इन पेड़ों के पत्तों को रखकर डोरी बांध दें और कलश पर डोरी बंधा नारियल रखकर लाल कपड़े से ढक दें।

पूजा करते समय यजमान का मुख पूर्व तथा ब्राह्मण का उत्तर की ओर होना चाहिए।

## ॥ शेषनाग का मुख ॥

भाद्रपद, आश्विन और कार्तिक– इन तीन महीनों में शेषनाग का मुख पूर्व दिशा में रहता है। मार्गशीर्ष, पौष और माघ– इन तीन

महीनों में दक्षिण दिशा में रहता है। फाल्गुन, चैत्र और बैशाख– इन तीन महीनों में पश्चिम दिशा में रहता है। ज्येष्ठ, आषाढ़ और श्रावण इन तीन महीनों में शेषनाग का मुख उत्तर दिशा में रहता है।

उत्तर-पूर्व के मध्य को 'ईशान' दिशा कहते हैं। पूर्व व दक्षिण के मध्य को 'आग्नेय' दिशा कहा है। दक्षिण-पश्चिम के मध्य की दिशा 'निर्ऋति' है। पश्चिम-उत्तर के बीच की दिशा 'वायव्य' है। प्रातः सूर्योदय के समय आप सूर्य की ओर मुख करके खड़े हों तो आपका मुख पूर्व की ओर, पीठ पश्चिम की ओर, दाहिना हाथ दक्षिण की ओर तथा बायां हाथ उत्तर दिशा में होगा। इस प्रकार से चार दिशायें होती हैं। बीच वाली दिशायें– उपदिशायें कहलाती हैं।

सभी धार्मिक या सामाजिक कृत्यों के आरम्भ में कुछ क्रियायें समान रूप से की जाती हैं। वे हैं– आत्म-शुद्धि, आसन-शुद्धि, संकल्प, ब्राह्मण-पूजन, स्वस्ति-वाचन, मंगल-पाठ, गणेश-पूजन, घट-स्थापन, पुण्याह-वाचन, वरुण-पूजन। इनके अतिरिक्त किसी-किसी कर्म में नवग्रह-पूजन, मातृका-पूजन, नान्दीमुख-श्राद्ध, कुशकण्डिका और हवन भी किया जाता है।

## ॥ आत्म-शुद्धि ॥

स्नान आदि करके कर्त्ता शुद्ध स्थान में पूर्व या उत्तर की ओर मुंह करके बैठें। तब **ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा। यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः॥** यह मन्त्र पढ़कर अपने ऊपर जल छिड़ककर आत्म-शुद्धि करें। पश्चात्–

**ॐ केशवाय नमः। ॐ नारायणाय नमः। ॐ माधवाय नमः।** पढ़कर तीन बार आचमन करें। **ॐ गोविन्दाय नमः हस्तौ प्रक्षालयात्** कहकर हाथ धो लें।

## ॥ आसन-शुद्धि ॥

इसके बाद हाथ में जल लेकर यह विनियोग करें। **ॐ पृथ्वीति मन्त्रस्य मरुपृष्ठ ऋषिः सुतलं छन्दः कूर्मो देवता आसन पवित्रकरणे विनियोगः।**

फिर यह मन्त्र पढ़कर आसन पर जल छिड़ककर आसन-शुद्धि करें।

**ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता। त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्।**

## ॥ संकल्प ॥

**ॐ अद्यैतस्य ब्रह्मणोऽह्नि द्वितीय परार्द्धे श्रीश्वेतवाराह-कल्पे वैवस्वतमंवंतरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे कलिप्रथमचरणे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे भारतवर्षेआर्यावर्तैकदेशे पुण्यक्षेत्रे अमुक संवत्सरे अमुकवासरे अमुकनक्षत्रे अमुकयोगे अमुक-गोत्रोत्पन्नोऽमुक शर्माऽहं अमुक नाम्नः ( प्रतिनिधित्वेन वा ) अमुक कामनासिद्धये अमुक ( नामकर्मणि ) तदंगतया विहितनिर्विघ्नतार्थं यथा सम्पादितसामग्रया स्वस्तिवाचनं** (ब्राह्मण शर्माहं, क्षत्रिय वर्माहं, वैश्य गुप्तोहं इस प्रकार बोलें। दूसरे के लिए किया जाये तो 'करिष्यामि' कहें।) **गणेशवरण-सूर्यादि-नवग्रह-षोडश-मातृका-पूजनादि च करिष्ये।**

अपने दाहिने हाथ में चावल, जल लेकर संकल्प करें।

वेदोक्त मंगल मन्त्रों को पढ़ने के उपरान्त साधक कलश में जल भरकर उसे वेदी में स्थापित करें। फिर उस पर एक पात्र में जौं भरकर रखें और उसके ऊपर घी का दीपक जला दें। कलश पर

रोचना या हल्दी से गणेश जी की आकृति बनायें। भूमि पर ग्रहों और मातृकाओं के पूजन के लिए उनके चक्र बनायें। इसके उपरान्त पूजन करें। सर्वप्रथम गणेश जी की पूजा करें।

कलश की जगह पर मिट्टी और जौं रखकर कलश रखें और उसमें जल, सुपारी, पैसा, सर्वोषधि, सात प्रकार की मिट्टी, दूर्वा, कुश, पंचपल्लव डालकर कलश के गले में वस्त्र अथवा मौली, जिसे कलावा भी कहा जाता है, बांधकर प्रार्थना करें।

## ॥ अथ स्वस्तिवाचनम् ॥

**ॐ स्वस्ति नऽ इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा व्विश्ववेदाः। स्वस्ति नास्ताक्ष्र्यो ऽअरिष्टनेमि स्वस्ति नो बृहस्पतिर्द्दधातु॥**

**ॐ पयः पृथिव्याम्पयऽऔषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयोधाः। पयस्वतीः प्प्रदिशः सन्तु मह्यम्।**

**ॐ विष्णोरराटमसि विष्णोः श्यप्त्रेस्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णोर्ध्रुवोऽसि वैष्णवमसि व्विष्णवे त्वा॥**

**ॐ अग्निर्देवता व्वातो देवता सूर्योदेवता चन्द्रमा देवता वसवो देवता रुद्रा देवतादित्या देवता मरुतो देवता विश्वेदेवा देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता व्वरुणो देवता॥ ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्षꣳ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरौषधयः शान्तिर्वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः सर्वꣳशान्तिः शान्ति रेव शान्तिः सामाशान्तिरेधि॥**

**ॐ व्विश्वानि देव सवितदुर्रितानि परासुव। यद्‌भद्रन्तन्नऽआसुव॥**

**ॐ इमा रुद्राय तवसे कपर्दिनेक्षयद्वीराय प्रभरामहेमतीः। यथा शमसद्विपदे चतुष्पदे विश्वं पुष्ट्टं ग्रामे अस्मिन्ननातुरम्।**

**ॐ एतन्ते देव सवितय्यज्ञ म्प्राहुर्ब्बृह स्पतयेब्रह्मणे। तेन यज्ञमवतेन यज्ञ पतिन्तेन मामव॥ ॐ मनोजूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञामिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञꣳसमिमन्दधातु। विश्वे देवा स इह मादयन्तामों प्रतिष्ठ। एष वै प्रतिष्ठानाम यज्ञो यत्रैतेन यज्ञेन यजंते सर्वमेव प्रतिष्ठितं भवति॥**

इसके बाद जल में पवित्र नदियों का आवाहन करें–

**गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति। नर्मदे सिंधो कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥**

गंगा आदि तीर्थों का आवाहन करें–

**ॐ गंगादिसरिद्भ्यो नमः॥**

जल, चन्दन, चावल और फूल से पूजा-प्रार्थना करें।

## ॥ ब्राह्मण पूजा॥

अपने दोनों हाथों को पसारकर हथेलियों में फूल रखकर मन्त्र पढ़ें–

**आगच्छ भगवन् देव स्थाने चात्र स्थिरो भव।**
**यावत्पूजां करिष्यामि तावत्त्वं सन्निधौ भव॥**

तद्रोपरान्त रोली के छींटे देकर पूजन करें और यह मन्त्र पढ़ें–

**नमोऽस्त्वनन्ताय सहस्रमूर्तये सहस्रपादाक्षिशिरोरुबाहवे। सहस्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते सहस्रकोटियुग धारिणे नमः॥**

जल, चन्दन, चावल, पुष्प आदि से ब्राह्मण की पूजा करें। ब्राह्मण यजमान को तिलक करें तथा आशीष वचन कहें

**ॐ भद्रमस्तु शिवं चास्तु महालक्ष्मीः प्रसीदतु॥ रक्षन्तु त्वां सुराः सर्वे सम्पदे सुस्थिरा भव॥**

स्वस्तिवाचन तथा शान्ति पाठ पढ़ें–

**ॐ स्वस्ति नऽ इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा व्विश्ववेदाः। स्वस्ति नास्ताक्ष्यों ऽअरिष्टनेमि स्वस्ति नो बृहस्पतिर्द्दधातु॥**

**ॐ पयः पृथिव्याम्पयऽऔषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयोधाः। पयस्वतीः प्प्रदिशः सन्तु मह्यम्।**

**ॐ विष्णोरराटमसि विष्णोः श्यप्त्रेस्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णोर्ध्रुवोऽसि वैष्णवमसि व्विष्णवे त्वा॥**

**ॐ अग्निर्देवता व्वातो देवता सूर्योदेवता चन्द्रमा देवता वसवो देवता रुद्रा देवतादित्या देवता मरुतो देवता विश्वेदेवा देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता व्वरुणो देवता॥ ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्षꣳ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरौषधयः शान्तिर्वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः सर्वꣳशान्तिः शान्ति रेव शान्तिः सामाशान्तिरेधि॥**

दैवाधीनं जगत्सर्वं मन्त्राधीना च देवताः।
**तन्मन्त्रं ब्राह्मणाधीनं तस्माद् ब्रह्माण देवताः॥**

## ॥ गणेश पूजन॥

**ॐ लक्ष्मीनारायणाभ्यां नमः॥ ॐ उमामहेश्वराभ्यां नमः॥ ॐ वाणीहिरण्यगर्भाभ्यां नमः॥ ॐ शचीपुरन्दराभ्यां नमः। ॐ मातृपितृ चरणकमलेभ्यो नमः। ॐ इष्टदेवताभ्यो नमः। ॐ कुलदेवताभ्यो नमः। ॐ ग्रामदेवताभ्यो नमः। ॐ**

स्थानदेवताभ्यो नमः। ॐ वास्तुदेवताभ्यो नमः। ॐ सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः। ॐ सिद्धिबुद्धिसहिताय श्री मन्महागणाधिपतये नमः। ॐ सर्वेभ्योब्राह्मणेभ्यो नमः। ॐ गणानात्वा गणपति ँ हवामहे प्रियणांत्वा प्रियपति ँ हवामहे निधोनां त्वा निधिपति ँ हवामहे वसोमम आहम जानि गर्भधमात्वमजासि गर्भधम्॥ ॐ नमो गणेभ्यो गणपतिभ्यश्च वो नमो नमो व्रातेभ्यो व्रातपतिभ्यश्च वो नमो नमो गृत्सेभ्यो गृत्सपतिभ्यश्च वो नमो नमो विरूपेभ्यो विश्वरूपेभ्यश्च वो नमः।

ॐ सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः। लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः॥ धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः। द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि॥ विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा॥ संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते॥ शुक्लाम्बरधरं देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम्॥ प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये॥ अभीप्सितार्थसिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः। सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः॥ सर्वमंगलमांगल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके। शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तुते। सर्वदा सर्वकार्येषु नास्ति तेषाममंगलम्। येषां हृदिस्थो भगवान्मंगलायतनं हरिः॥

तदेव लग्नं सुदिनं तदेव ताराबलं चन्द्रबलं तदेव। विद्याबलं देवबलं तदेव लक्ष्मीपते तेऽङ्घ्रियुगं स्मरामि॥ लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः येषामिन्दीवरश्यामोहृदयस्थो जनार्दनः॥ यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्द्धरः। तत्र श्रीविजयो भूतिध्रुवानीतिर्मतिर्मम॥

अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते। तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥

**स्मृतेः सकलकल्याणभाजनं यत्र जायते। पुरुषं तमजं नित्यं व्रजामि शरणं हरिम्। सर्वेष्वारम्भकार्येषु त्रयस्त्रिभुवनेश्वराः। देवा दिशन्तु नः सिद्धिं ब्रह्मेशानजनार्दनाः॥ विश्वेशं माधवं ढुण्ढिं दण्डपाणिं च भैरवम्। वन्दे काशीं गुहां गंगां भवानीं मणिकर्णिकाम्॥**

**ॐ नमो गणेभ्यो गणपतिभ्यश्च वो नमो नमो व्रातेभ्यो व्रातपतिभ्यश्च वो नमो नमो गृत्सेभ्यो गृत्सपतिभ्यश्च वो नमो नमो विरूपेभ्योविश्वरूपेभ्यश्च वो नमो नमः॥**

अब इस मन्त्र से सामग्री चढ़ायें।

सामग्री के नाम क्रमशः इस प्रकार हैं–

**पाद्यम् अर्घ्यमाचमनीयम्, वस्त्रम् यज्ञोपवीतम्, गन्धाक्षतान्, पुष्पम्, धूपम्, दीपम्, नैवेद्यम्, ताम्बूलम्, पूंगीफलम्, दक्षिणां च समर्पयामि।**

## ॥ कलश-पूजन ॥

अपने दायें हाथ में फूल लेकर आवाहन मन्त्र पढ़ें–

**प्रभासं पुष्करं चैत्र नैमिषं च हिमालयम्। वटेश्वरं त्रिभुक्तं च कुम्भमावाहयाम्यहम्।**

इस मन्त्र से रोली के छींटे दें–

**ॐ व्वरुणस्योत्तम्भनमसि व्वरुणस्यस्कम्भसर्ज्जनीस्थो-व्वरुणस्यऽऋतसदन्यसि व्वरुणस्यऽऋतसदनमसि व्वरुणस्यऽऋतसदनमासीद॥**

इसके बाद इस मन्त्र से सामग्री चढ़ाकर हाथ जोड़कर नमस्कार करें–

**"पाद्यम्अर्घ्यमाचमनीयम्।"**

## ॥ प्रार्थना ॥

**देवदानवसम्बादे मथ्यमाने महोदधौ उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ विधृतो विष्णुना स्वयम्॥ त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिताः। त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः॥ शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः। आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृका॥ त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदाः। त्वत्प्रसादादिमं यज्ञं कर्तुमीहे जलोदभव॥ सान्निध्यं कुरु मे देव प्रसन्नां भव सर्वदा।**

## ॥ ओंकार-पूजन ॥

हाथ में फूल, चावल लेकर ओंकार का आवाहन करें–

**आवाहयाम्यहं देवं ओंकारं परमेश्वरम्। त्रिमात्रं त्र्यक्षरं दिव्यं त्रिपदञ्च त्रिदेवकम्॥**

फूल, चावल चढ़ा दें। फिर अधोलिखित मन्त्र से रोली के छींटे देकर पूजन करें–

**ओंकार बिन्दुसंयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिनः। कामदं मोक्षदं चैव ओंकाराय नमो नमः॥**

फिर निम्नांकित मन्त्र को पढ़ते हुए सब सामग्री चढ़ाकर हाथ जोड़कर नमस्कार करें–

**त्र्यक्षरं त्रिगुणाकारं सर्वाक्षरमयं शुभम्। त्र्यर्णवं प्रणवं हंसं स्रष्टारं परमेश्वरम्॥**

## ॥ ब्रह्म-पूजन ॥

**ॐ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमम्पुरस्ताद्विसीमतः सुरुचों वेनऽआवः। सबुद्ध्न्या ऽउपमा ऽअस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः।**

## ॥ विष्णु-पूजन ॥

हाथ में फूल, चावल लेकर विष्णु जी का आवाहन करें–

**केशवं पुण्डरीकाक्षं माधवं मधुसूदनम्। रुक्मिणीसहितं देवं विष्णु आवाहयाम्यहम्॥**

पुष्प चढ़ाकर इस मन्त्र से रोली के छींटे देकर पूजन करें–

**ॐ विष्णोरराटमसि विष्णोः श्नप्त्रेऽस्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णोर्ध्रुवोऽसि। वैष्णवमसि विष्णवे त्वा॥**

पूजन के बाद–

**पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्॥** (पूर्ववत्)

समस्त सामग्री चढ़ाकर नीचे लिखे मन्त्र द्वारा हाथ जोड़कर नमस्कार करें–

**शान्ताकारं भुजगशयनं पद्मनाभं सुरेशं। विश्वाधारं गगनसदृशं मेघवर्णं शुभांगम। लक्ष्मीकान्तं कमलनयनं योगिभिर्ध्यानगम्यं वन्दे विष्णु भवभयहरं सर्वलोकैकनाथम्।**

## ॥ शिव-पूजन ॥

हाथ में चावल लेकर यह मन्त्र पढ़ें–

**ॐ शिवशंकरमीशानं द्वादशार्द्धं त्रिलोचनम्। उमयासहितं देवं शिवं आवाहयाम्यहम्।**

पुष्प और चावल चढ़ा दें।

इस मन्त्र से रोली के छींटे देकर पूजन करें–

**ॐ नमः शंभवाय च मयोभवाम च। नमः शंकराय च मयस्कराय च। नमः शिवाय च शिवतराय च।**

इसके बाद–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

अब हाथ जोड़कर नीचे लिखे मन्त्र द्वारा नमस्कार करें–

**रुद्राक्ष कंकणलसत्करदण्डयुग्मं, मालान्तरालचितभस्मधृतं त्रिपुण्डम्। पंचाक्षरी परिपठम् वरमन्त्रराज ध्यायेत्सदा पशुपतिं शरणं व्रजेऽहम्।**

तत्पश्चात् ॐ नमः शिवाय का जप करें।

## ॥ लक्ष्मी-पूजन ॥

हाथ में चावल, फूल लेकर लक्ष्मी जी का आवाहन करें–

**ॐ समुद्रतनयां देवीं सर्वाभरणभूषिताम्। पद्मनेत्रां विशालाक्षीं लक्ष्मीमावाहयाम्यहम्॥ विष्णुप्रीतिकरीं देवीं देवकार्यार्थसाधनीम्। कुबेरधनदात्रीं लक्ष्मीं आवाहयाम्यहम्।**

सभी फूल, चावल चढ़ा दें और हाथ पसारकर कहें–

**आगच्छ भगवति देवि स्थाने चात्रस्थिरा भव। यावत्पूजां करिष्येऽहं तावत्त्वं सुस्थिरा भव।**

इस मन्त्र से रोली के छींटे दें–

**ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रे पाश्र्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इषणन्निषाणामुम्मइषाण सर्वलोकम्मइषाण।**

इसके बाद–

**पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

सब सामग्री चढ़ा हाथ जोड़कर निम्नांकित मन्त्र द्वारा नमस्कार करें–

**या श्रीः स्वयं सुकृतिनां भवनेष्व-लक्ष्मीः पापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धिः। श्रद्धा सतां कुलजनप्रभवस्य लज्जा तां त्वां नताः स्म परिपालय देवि विश्वम्॥**

## ॥ षोडशमातृका-पूजन ॥

रोली का छींटा देकर पूजन करें–

**ॐ गौरी पद्मा शची मेधा सावित्री विजया जया। देवसेना स्वधा स्वाहा मातरो लोकमातरः॥ हृष्टि पुष्टि स्तथा तुष्टिरात्मनः कुलदेवता॥ गणेशेनाधिका ह्येता वृद्धौ पुज्याश्च षोडश॥**

पूजन के बाद–

**पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

सामग्री चढ़ायें।

## ॥ वास्तु-पूजन ॥

**ॐ नमोऽस्तु सर्पेभ्यो ये के च पृथिवी मनु। ये ऽअन्तरिक्षे ये दिवितेभ्यः सर्पेभ्यो नमः स्वाहा। वासुक्यादि अष्टकुल नागेभ्यो नमः।**

## ॥ योगिनी-पूजन ॥

रोली से छींटे देकर पूजन करें–

**आवाहयाम्यहं देवीः योगिनीः परमेश्वरीः। योगाभ्यासेन सन्तुष्टाः परध्यानसमन्विताः।**

इससे सामग्री चढ़ावें और हाथ जोड़ प्रार्थना करें–

**दिव्यकुण्डलसंकाशा दिव्यज्वाला त्रिलोचना। मूर्ति-मतीह्यमूर्त्ता च उग्रा चैवोग्ररूपिणी॥ अनेकभावसंयुक्ता संसारार्णवतारिणी। यज्ञे कुर्वन्तु निर्विघ्नं श्रेयो यच्छन्तु मातरः। दिव्ययोगी-महायोगी सिद्धयोगी गणेश्वरी। प्रेताशी डाकिनी काली कालरात्री निशाचरी। हुंकारी सिद्धवेताली खर्परी भूतगामिनी। ऊर्ध्वकेशी विरूपाक्षी शुष्कांगी मांस-भोजिनी॥ फूत्कारी वीरभद्राक्षी धूम्राक्षी कलहप्रिया। रक्ता च घोर-रक्ताक्षी विरूपाक्षी भयंकरी। चौरिका भारिका चण्डी वाराही मुण्डधारिणी। भैरवी चक्रिणी क्रोधा दुर्मुखी प्रेतवासिनी। कालाक्षी मोहिनी चक्री कंकाली भुवनेश्वरी। कुण्डला ताल कौमारी यमदूती करालिनी। कौशिकी यक्षिणी यक्षी कौमारी यन्त्रवाहिनी। दुर्घटा विकटा घोरा कपाला विषलंघना। चतुःषष्टिः समाख्याता योगिन्यो हि वरप्रदाः त्रैलोक्यपूजिता नित्यं देवमानुषयोगिभिः॥**

## ॥ इन्द्र-पूजन ॥

रोली से छींटे देकर पूजन करें–

**ॐ त्रातारमिन्द्रमवितारमिन्द्र ꣳ हवे हवे सुहव ꣳ शूरमिन्द्रम्। ह्वयामि शक्रं पुरुहूतमिन्द्र ꣳ स्वस्तिनो मघवा धात्विन्द्रः स्वाहा॥ ॐ इन्द्राय नमः।**

इस मन्त्र से सामग्री चढ़ावें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

## ॥ वायु-पूजन ॥

रोली का छींटा देकर पूजन करें–

**ॐ वायो ये ते सहस्रिणो रथासस्तेभिरागहि। नियुत्वां सोमपीतये॥**

**ॐ वातोवामनो वा गन्धर्वाः सप्तविꣳशतिः। तेऽअग्रेश्वमयुञ्जंस्तेस्मिञ्जवमादधुः। ॐ वायवे नमः।**

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

सामग्री चढ़ा दें।

## ॥ अग्नि-पूजन ॥

रोली का छींटा देकर पूजन करें–

**ॐ अग्ने सपत्नदम्भनमदब्धासोऽअदाभ्यम्। चित्रावासो स्वस्ति ते पारमशीय॥ ॐ श्री अनलाय नमः।**

इस मन्त्र से सामग्री चढ़ावें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

## ॥ धर्म-पूजन ॥

**ॐ चित्रावसो स्वस्ति ते पारमशीय॥ धर्मराजसभा-संस्थं कृताकृत-विवेकिनम्॥ ॐ धर्माय नमः।**

## ॥ यम-पूजन ॥

रोली का छींटा देकर पूजन करें–

**ॐ असि यमो अस्यादित्यो अर्वन्नसि त्रितोगुह्येन व्रतेन। असि सोमेन समया विपृक्तऽआहुस्ते दिवि बन्धनानि। ॐ यमाय नमः।**

सामग्री चढ़ावें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

## ॥ सूर्य-पूजन ॥

हाथ में फूल लेकर कहें–

**दिवाकरं सहस्रांशुं ब्रह्माद्याश्च सुरैर्नुतम्। लोकनाथं जगच्चक्षुः सूर्यं आवाहयाम्यहम्॥**

फूल, चावल चढ़ा दें और निम्नांकित मन्त्र से रोली के छींटे देकर पूजन करें–

**ॐ आ कृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च। हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥**

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

सब वस्तुयें चढ़ा हाथ जोड़कर अधोलिखित मन्त्र द्वारा नमस्कार करें–

**जपाकुसुमसंकाशं काश्यपेयं महाद्युतिम्। तमोऽरिं सर्वपापघ्नं सूर्यमावाहयाम्यहम्।**

## ॥ चन्द्र-पूजन ॥

हाथ में फूल, चावल लेकर बोलें–

**हिमरश्मि निशानाथं तारकापतिमुत्तमम्। ओषधीनां च राजानं चन्द्रं आवाहयाम्यहम्।**

नीचे लिखे मन्त्र से रोली के छींटे देते हुए पूजन करें–

**इमंदेवा असपत्न ७ँ सुवध्वंमहते क्षत्राय महते ज्यैष्ठ्याय महते जानराज्यायेन्द्रस्यन्द्रियाय। इममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वोऽमी राजा सोमोऽस्माकं ब्राह्मणाना ७ँ राजा॥**

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

सभी वस्तुयें चढ़ाकर इस मन्त्र से हाथ जोड़ें–

**दधिशंखतुषाराभं क्षीरोदार्णवसम्भद्रवम्। ज्योत्स्नापतिं निशानाथं सोममावाहयाम्यहम्॥ श्रीचन्द्रदेवाय नमः।**

## ॥ भौम ( मंगल )–पूजन ॥

हाथ में फूल, चावल लेकर मंगल का आवाहन करें–

**धरणीगर्भसम्भूतं विद्युत्तेजस्समप्रभम्। कुमारं शक्तिहस्तं च भौममावाहयाम्यहम्॥**

फूल, चावल चढ़ाकर रोली के छींटे अगले मन्त्र द्वारा दें–

**ॐ अग्निर्मूधा दिवः ककुत्पत्तिः पृथिव्या ऽअयम्। अपा ७ँ रेता ७ँ सि जिन्वति॥**

अगले मन्त्र से–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

जल, चन्दन, चावल चढ़ाकर अगले मन्त्र द्वारा हाथ जोड़ें–

**धरणीगर्भसंभूतं विद्युत्तेजस्समप्रभम्। कुमारं शक्तिहस्तं च भौमदेवं नमाम्यहम्॥**

## ॥ बुधस्य-पूजन ॥

हाथ में पुष्प, चावल लेकर बुध का आवाहन करें–

**बुधंबुद्धिप्रदातारं होमवंशप्रवर्धनम्। यजमानहितार्थाय बुध आवाहयाम्यहम्।।** (यदि स्वयं के लिए पूजन कर रहे हों तो "यजमान" के स्थान पर "मम" का उच्चारण करें।)

हाथ की वस्तुयें चढ़ाकर अगले मन्त्र से रोली के छींटे दें–

**ॐ उद्बुध्यस्वाग्ने प्रति जागृहि त्वमिष्टापूर्ते सः ँ सृजेथामयं च। अस्मिन्त्सधस्थेऽअध्युत्तरस्मिन् विश्वे देवा ममश्च/ यजमानश्च सीदत।।**

अगले मन्त्र से सामग्री चढ़ावें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

हाथ जोड़ें–

**प्रियंगुकलिकाभासं रूपेणाप्रतिमं बुधम्। सौम्यं सौम्यगुणोपेतं तं बुधमावाहयाम्यहम्।।**

## ।। बृहस्पत्यावाहन ।।

हाथ में फूल, चावल लेकर बृहस्पति देव का ध्यान करें–

**ॐ गुरुं श्रेष्ठांगिरः पुत्रं देवानां च पुरोहितम् शुक्रस्य मन्त्रिणांश्रेष्ठं गुरुं आवाहयाम्यहम्।।**

पुष्प और चावल चढ़ाकर रोली के छींटे अगले मन्त्र से दें–

**ॐ बृहस्पतेऽअतियदर्योऽअर्हाद्द्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छवसऽऋत प्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्।**

अगले मन्त्र से जल, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्यादि चढ़ायें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

अब अगले मन्त्र से हाथ जोड़ें–

**देवानाञ्च वन्द्यभूतं त्रिलोकानां गुरुमावाहयाम्यहम् गुरुं काञ्चनसन्निभम्।। श्री गुरवे नमः।**

## ।। शुक्र-पूजन ।।

हाथ में पुष्प और चावल लेकर शुक्र देवता का ध्यान करें–

**प्रविश्य जठरे शम्भोर्निष्क्रान्तः पुनरेव यः। आचार्यम्–सुरादीनां शुक्रं आवाहयाम्यहम्।।**

पुष्प, चावल चढ़ाकर रोली से पूजन करें–

**अन्नात्परिस्त्रुतो रसं ब्रह्मणा व्यपि बत्क्षत्रं पयः सोमं प्रजापतिः। ऋतेन सत्त्यमिन्द्रियं व्विपान ळ्ं शुक्रमन्धस ऽइन्द्रस्येन्द्रियमिदं पयोऽमृतं मधु।।**

अगले मन्त्र से वस्तुयें चढ़ायें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

अब हाथ जोड़ें–

**हिमकुन्दमृणालाभं दैत्यानां परमं गुरुम्। सर्वशास्त्रप्रवक्तारं शुक्रमावाहयाम्यहम्।। श्रीशुक्राय नमः।**

## ।। शनि-पूजन ।।

हाथ में पुष्प, चावल लेकर शनिदेव का आवाहन करें–

**नीलाम्बुजसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजम्। छायामार्तण्डसम्भूतं शनिमावाहयाम्यहम्।।**

चावल, फूल चढ़ाकर रोली के छींटे दें–

**ॐ शं नो देवीरभिष्टय ऽआपो भवन्तु पीतये। शं योरभिस्त्रवन्तु नः।।**

अगले मन्त्र से–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

अब हाथ जोड़ें–

**नीलाम्बुजसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजम्। छायामार्तण्डसम्भूतं शनिमावाहयाम्यहम्॥**

## ॥ राहु-पूजन ॥

हाथ में काले फूल, चावल लेकर राहु का ध्यान करें–

**ॐ चक्रेन छिन्नमूर्द्धानं विष्णुना च निरीक्षितम्। सैहिकेयं महाकायं राहुमावाहयाम्यहम्॥**

इसके पश्चात् रोली के छींटे दें–

**ॐ कया नश्चित्रऽआभुवदूती सदा वृधः सखा। कया शचिष्ठयावृता॥**

अब सामग्री चढ़ावें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

अब हाथ जोड़ें–

**अर्द्धकायं महावीर्यं चन्द्रादिव्यविमर्दनम्। सिंहिकागर्भसम्भूतं राहुं प्रणमाम्यहम्॥**

## ॥ केतु-पूजन ॥

हाथ में पुष्प, चावल लेकर केतु का आवाहन करें–

**ॐ ब्रह्मणः कुलसम्भूतं विष्णुलोकभयावहम्। शिखिनन्तु महाकायं केतुमावाहयाम्यम्॥**

रोली के छींटे दें–

**ॐ केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्या ऽअपेशसे। समुषद्भिर-जायथाः।**

पश्चात् जल, नैवेद्यादि सामग्री चढ़ायें–

**ॐ पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयम्।** (पूर्ववत्)

अब हाथ जोड़ें–

**पलाशधूम्र संकाशं तारकाग्रहमस्तकम्। रौद्रं रौद्रात्मकं घोरं केतुमावाहयाम्यहम्॥**

इसके पश्चात् हाथ जोड़कर समस्त ग्रहों को नमस्कार करें–

**ॐ ब्रह्मा मुरारि स्त्रिपुरान्तकारी भानु शशी भूमिसुतो बुधश्च। गुरुश्च शुक्रः शनि-राहु-केतवः सर्वे ग्रहाः शान्तिकरा भवन्तु॥**

## ॥ ऋषि-पूजन ॥

अब अपने हाथों में चावल, घास दूर्वा लेकर ऋषि-पूजन करते समय नीचे लिखा मन्त्र पढ़ें–

**ॐ गणाधिपं नमस्कृत्य नमस्कृत्य पितामहम्। विष्णुं रुद्रं श्रियं देवीं वन्दे भक्त्या सरस्वतीम्॥१॥ स्थानाधिपं नमस्कृत्य ग्रहनाथं निशाकरम्। धरणीगर्भसम्भूतं शशिपुत्रं बृहस्पतिम्॥२॥ दैत्याचार्यं नमस्कृत्य सूर्यपुत्रं महाग्रहम्। राहु केतु नमस्कृत्य यज्ञारम्भे विशेषतः॥३॥ शक्राद्या देवताः सर्वाः मुनीश्चैव तपोधनान्। गर्गं मुनिं नमस्कृत्य नारदं मुनिसत्तमम्॥४॥ वशिष्ठं मुनिशार्दूलं विश्वामित्रं च गोभिलम्। व्यासं मुनिं नमस्कृत्य सर्वशास्त्र विशारदम्॥५॥ विद्याधिका ये मुनयः आचार्याश्च**

